सुलभ-साहित्य माला

बाईसवाँ पुष्प

# शरत्-साहित्य

## श्रीकान्त

(चतुर्थ पर्व)

२२

अनुवादकर्ता

कमल जोशी

हिन्दी-ग्रन्थ-रत्नाकर (प्राइवेट) लिमिटेड, बम्बई-४

क्योंजी, पूछता हूँ कि वहाँका बर्तन भूल तो नहीं आई।—हाँ तो पत्तेपर रख दो —दो-चार पेड़े, थोड़ा दही,—पेड़ा दही तुमने कभी खाया न होगा भैया, कसम खाकर कह सकता हूँ। नहीं नहीं, हरिद्वारके पानीसे पहले हाथ धो डालो, पूँटू, ऐरे-गैरोंको तो दे नहीं रही हो,—ऐसे लोगोंको कैसे देना चाहिए यह सीखो।"

पूँटूने पथ्य आदेश कर्तव्यका यथाव पालन किया। अतएव, ट्रेनमें ही असमयमें अयाचित दही-पेड़े मिल गये। खाते हुए सोचने लगा कि मेरे ही भाग्यमें सारी अनहोनी घुमा करती है, तो इस बार कहीं पूँटूके लिए मैं ही हजार रुपयेकी कीमतका पात्र न चुन लिया जाऊँ। यह खबर उन्हें पहली बार ही मिल गई थी कि मैं बर्मामें अच्छी नौकरी करने लगा हूँ।

राँगा दीदी बहुत ज्यादा स्नेह करने लगीं, और आत्मीय ज्ञानकी वजहसे पूँटू भी घंटेभरमें ही घनिष्ठ हो गई, क्योंकि, मैं कोई दूसरा तो था नहीं।

लड़की अच्छी है। साधारण गृहस्थ घरानेकी, रंग गोरा तो नहीं था लेकिन देखनेमें सुन्दर थी। ख्याल यह हुआ कि बाबा उसके गुणोंका बखान खतम ही न कर पा रहे थे। लिखने-पढ़नेके बारेमें राँगा दीदीने कहा, "वह ऐसी सुन्दर चिट्ठी लिख सकती है कि आजकलके तुम्हारे नाटक और नॉविल भी हार मान जायें। उस घरकी नन्दरानीको एक ऐसी चिट्ठी लिख दी थी कि जमाई महाशय सात दिनके बजाय पन्द्रह दिनकी छुट्टी लेकर आ पहुँचे।"

[illegible] उल्लेख किसीने इंगितसे भी नहीं किया जैसे उस तरहकी कभी कोई बात हुई थी, यह किसीको मालूम नहीं।

दूसरे दिन गाँवके स्टेशनपर गाड़ी ठहरी तो मुझे भी उतरना पड़ा। उस वक्त करीब दस बजे थे। ठीक वक्तपर स्नानाहार न होनेपर पित्त भड़क उठनेकी आशंकासे वे दोनों जने चिन्तित हो उठे। मकान पहुँचनेपर मेरी खातिरदारीकी सीमा न रही। पाँच-सात दिनके अन्दर ही गाँव-भरमें किसीको यह सन्देह न रहा कि पूँटूका वर मैं ही हूँ। यहाँतक कि पूँटूको भी सन्देह न रहा।

बाबाजीने चाहा कि यह शुभ काम आगामी वैशाख महीनेमें ही सम्पन्न हो जाय। पूँटूके रिश्तेदार जो जहाँ थे उनमें शुभ दिनकी बात भी उठी। राँगा दीदीने पुलकित हृदयसे कहा, "देखते हो, किसीके भाग्यमें कौन बदा है, यह पहलेसे कोई भी नहीं बता सकता।"

सालके बाद आयेगी। इसकी ऐसी तकदीर है कि समुद्रपर दृष्टि डाले तो समुद्रतक सूख जाय और कभी भुनी हुई शोल मछली भी पानीमें भाग जाय। इसका ऐसा हाल न होगा तो किसका होगा!

कलकत्ते जानेके पहले बाबाको बुलाकर अपने घरका पता बता दिया। कहा, "मेरे लिए एक व्यक्तिकी राय लेना जरूरी है, उनके कहनेपर मैं राजी हो जाऊँगा।" बाबा मेरा हाथ पकड़कर गद्‌गद कण्ठसे बोले, "देखो भाई, लड़कीको मत मारो। उन्हें जरा समझा-बुझाकर कहना कि वे अपनी असम्मति न दें।" मैं बोला, "मेरा विश्वास है कि वे असम्मति प्रकट न करेंगे। बल्कि खुश होकर ही सम्मति देंगे।"

बाबाने आशीर्वाद दिया, "तुम्हारे मकानपर कब आऊँ, भैया?"

"पाँच छः दिन बाद ही आइये।"

पूँटूकी माँ और राँगा दीदीने पास आकर आँसुओंके साथ मुझे विदा किया।

मन-ही-मन कहा, तकदीर! किन्तु यह अच्छा ही हुआ कि एक प्रकारका वचन दे आया। मैंने इस बातपर निःसंशय विश्वास कर लिया कि इस विवाहमें राजलक्ष्मी लेशमात्र भी आपत्ति न करेगी।

## २

स्टेशनपर पहुँचते ही ट्रेन छूट गई। दूसरी ट्रेन आनेमें दो घंटेकी देर थी। समय काटनेका उपाय खोज रहा था कि एक मित्र मिल गये। एक मुसलमान युवकने कुछ देरतक मेरी ओर देखते रह कर पूछा, "आप श्रीकान्त हैं?"

"हाँ।"

"मुझे नहीं पहचान सके? मैं गौहर हूँ।" कहकर उसने मेरा हाथ जोरसे दबा दिया पीठपर धम्म धक्का लगाई और जोरसे गले लिपटकर कहा, "चलो, हमारे घर चलो। कहाँ जा रहे थे,—कलकत्ते? घर जानेकी जरूरत नहीं —चलो।"

यह मेरा पाठशालाका मित्र है, उमरमें कोई चार साल बड़ा होगा, हमेशासे ही कुछ आधा पागल जैसा। ऐसा लगा कि उम्र बढ़नेके साथ-साथ उसका यह पागलपन कम होनेकी बजाय बढ़ गया है। पहले भी उसकी जबरदस्तीसे

बचनेका उपाय न था, अतः यह समझ कर मेरी दुश्चिन्ताकी सीमा न रही कि कमसे कम आज रातको वह मुझे किसी तरह नहीं छोड़ेगा। यह कहना व्यर्थ है कि उसकी आत्मीयता और उत्साहमें हिस्सा बँटानेकी शक्ति आज मुझमें नहीं है। पर वह छोड़नेवाला जीव नहीं था। मेरा बैग उसने खुद उठा लिया और कुली बुलाकर उसके सिरपर बिछौना रख दिया। फिर जबरदस्ती खींचता हुआ बाहर ले आया और गाड़ीका भाड़ा ठीक कर मुझसे बोला, "चलो।"

बचनेका कोई उपाय नहीं है, यह कहना फिजूल है।

यह कह चुका हूँ कि गौहर मेरा पाठशालाका साथी है। हमारे गाँवसे उसका मकान एक कोस दूर था एक ही नदीके किनारे। बचपनमें बन्दूक चलाना उसीसे सीखा था। उसके पिताकी एक पुरानी बन्दूक थी, उसीको लेकर नदी किनारे, आमके बगीचोंमें और झाड़-झंखाड़ोंमें घूमकर हम दोनों चिड़ियोंका शिकार किया करते थे। बचपनमें अनेक बार उसीके यहाँ रात काटी है,—उसकी माँ चिउड़ा गुड़, दूध और केला लाकर मुझे फलाहार करा देती थी। उनकी जमीन-जायदाद, खेती-बारी बहुत थी। गाड़ीमें बैठकर गौहरने प्रश्न किया, "इतने दिनोंतक कहाँ थे, श्रीकान्त?"

कहाँ-कहाँ था उसका एक संक्षिप्त विवरण दे दिया। पूछा "तुम अब क्या करते हो, गौहर?"

"कुछ भी नहीं।"

"तुम्हारी माँ अच्छी तरह हैं?"

"माँ-बाप दोनोंकी मृत्यु हो गई,—मकानमें अकेला मैं ही हूँ।"

"शादी नहीं की?"

"वह भी मर गई।"

मन-ही-मन सोचा कि शायद इसीलिए चाहे जिसे पकड़ ले जानेका इतना आग्रह है। जब कोई बात करनेको नहीं मिली तो पूछा, "तुम्हारी वह पुरानी बन्दूक है?"

गौहरने हँसकर कहा, "देखता हूँ कि तुम्हें उसकी याद है। वह है, और उसके सिवा और भी एक अच्छी बन्दूक खरीदी थी। तुम शिकार खेलने जाना चाहो तो [illegible] दूँगा। किन्तु अब मैं चिड़ियाँ नहीं मारता,—बहुत [illegible]।

"यह क्या गौहर, तब तो तुम दिन-रात इसीके पीछे पागल थे !"

"यह सच है। लेकिन अब बहुत दिनोंसे छोड़ दिया है।"

गौहरका एक परिचय और है कि वह कवि है। उन दिनों वह मुँह-जबानी अनर्गल ग्राम-गीत बना सकता था,—किसी भी वक्त और किसी भी विषयपर। छन्द, मात्रा और ध्वनि इत्यादि काव्य शास्त्रके कानून-कायदोंको मानता था या नहीं, इसका ज्ञान मुझे न तो तब था और न अब है। पर मुझे याद है कि मैं उन दिनों मणिपुरका युद्ध और टिकेन्द्रजीत सिंहके वीरत्वकी कहानी उसके मुँहसे सुनकर पुनः पुन उत्तेजित हो उठता था। पूछा, "गौहर, उन दिनों तुम्हें कृत्तिवाससे भी सुन्दर रामायण लिखनेका शौक था, वह संकल्प अब भी है या गया ?—" गौहर क्षण-भरमें गम्भीर हो गया। बोला, "वह शौक क्या कभी जा सकता है रे ? उसीके बलपर तो बचा हुआ हूँ। जबतक जिन्दा रहूँगा तब तक उसे लिखे रहूँगा। कितना लिखा है, पढ़ो न, आज सारी रात तुम्हें सुनाऊँगा तो भी खत्म न होगा।"

"कहते क्या हो गौहर !"

"नहीं तो क्या तुमसे झूठ कहता हूँ !"

प्रवीण कवि-प्रतिभासे उसकी आँखें और मुँह चमक उठे। सन्देह नहीं किया था, सिर्फ विस्मय जाहिर किया था। तथापि, कहीं केंचुआ खोदते हुए साँप न निकल आये—मुझे जबरदस्ती बैठाकर सारी रात काव्य-चर्चा ही न करता रहे —मेरे मनकी खोज नहीं रही।

खुश करनेके लिए कहा, "नहीं गौहर, यह थोड़े ही कहता हूँ। तुम्हारी अद्भुत शक्तिको सभी स्वीकार करते हैं, पर बचपनकी बातें याद हैं या नहीं, यही जाननेके लिए पूछा है। तो ठीक,—यह बंगालकी एक कीर्ति होकर रहेगी।"

"कीर्ति ! अपने मुँहसे क्या कहूँ भाई, पहले सुन तो लो, फिर ये सब बातें होंगी।"

किसी भी तरह छुटकारा नहीं। कुछ देर स्थिर रहकर मानो कुछ-कुछ अपने आप ही कहा, "सुबहसे ही तबीयत खराब हो रही है। ऐसा लगता है कि अगर नींद आ जाती—"

गौहरने इसपर ध्यान ही न दिया। कहा, "चुपचाप इधर बैठकर सीताकी

जब रोते-रोते गाना टेक रही है—इस अंशको जिन-जिनने सुना है वे अपने आँसू नहीं रोक सके हैं श्रीकान्त।"

आँसुओंको अब मैं भी रोक सकूँगा, इसकी सम्भावना कम है। कहा, "किन्तु—" गौहर ने कहा "हमारे उस बूढ़े नयनचाँद चक्रवर्तीको तुम्हें याद है न? उसके मारे नाकमें दम है। बात-बेबात आकर कहता है, 'गौहर, क्या बात अंश पढ़ो न, सुनूँगा।' कहता है, 'बेटा, तुम मुसलमानकी सन्तान कभी नहीं हो। ऐसा लगता है कि तुम्हारे शरीरमें असली ब्राह्मण रक्त प्रवाहित है।' 'नयनचाँद' नाम हर जगह नहीं होता, इसलिए याद आ गया। मकान भी गौहरके गाँवमें ही है। पूछा, "वही बूढ़ा चक्रवर्ती? उसके साथ तो तुम्हारे पिताजीका बड़ा झगड़ा हुआ था,—लाठियाँ चली थीं और मामला भी?"

गौहरने कहा "हाँ। लेकिन पिताजीके सामने उसकी क्या चलती?—उन्होंने उसकी जमीन, बगीचा, तालाब इत्यादि सबको कर्जमें नीलाम करवा लिया था। लेकिन मैंने उसका तालाब और मकान लौटा दिया है। बहुत गरीब है। रात-दिन रोता था—यह क्या अच्छा होता श्रीकान्त?"

अच्छा तो नहीं होता, परन्तु चक्रवर्तीके काव्य-प्रेमसे कुछ ऐसा ही अन्दाज लगा रहा था। कहा, "अब तो रोना बन्द हो गया है न?"

गौहरने कहा, "लेकिन आदमी बड़ा अच्छा है। कर्जके मारे उसने उस वक्त जो कुछ किया था, वैसा बहुत लोग करते हैं। उसके मकानके पास ही डेढ़ बीघेका आमका बगीचा है उसके हरेक पेड़को चक्रवर्तीने अपने हाथोंसे लगाया है। नाती-पोते बहुत-से हैं, खरीदकर खानेके लिए पैसे नहीं हैं।—फिर, मेरा ही कौन है, कौन खानेवाला है?"

"यह ठीक है। उसे भी लौटा दो।"

"लौटा देना ही ठीक है, श्रीकान्त। आँखोंके सामने ही आम पकते हैं, लड़के-बच्चे टगी बाँधे मरते हैं—मुझे बहुत दुःख होता है भाई। आमके दिनोंमें मेरे सब बगीचे व्यापारी लोग ले लेते हैं, सिर्फ यह बगीचा नहीं बेचता। कह दिया है, चक्रवर्ती, तुम्हारे नाती तोड़-तोड़कर खायें।—क्या कहते हो, ठीक किया न?"

"बिलकुल ठीक।" मन-ही-मन कहा, बैकुण्ठके खातेकी जय हो। उसकी

बदौलत यदि गरीब नयनचाँद परिवारसहित आराम उठा सके तो नुकसान ही क्या है ? इसके अलावा गौहर कवि है। कविकी इतनी सम्पत्ति किस मतलबकी, अगर तुम्हारे सरीखे गुणियोंके काममें न आये !

लगभग तीसरे पहरके बीचोंबीचकी बात है। गाड़ीकी खिड़कीको एकाएक अचानक खोलकर गौहरने बाहर सिर निकालते हुए कहा, "दक्षिणी हवाका अनुभव हो रहा है श्रीकान्त ?"

"हो रहा है।"

गौहरने कहा, "वसन्तको पुकारते हुए कविने कहा है—

'खोल दे आज दखिनका द्वार'।"

कच्ची मिट्टीका रास्ता है। अचल पवनके एक झोंकेने रास्तेकी सूखी धूलको जमीनपर नहीं रहने दिया, उसने समस्त मुँह और सिरको भर दिया। मैं अप्रसन्न होकर बोला, "कविने वसन्तको नहीं बुलाया। वह कहता है कि इस वक्त यमका दक्षिण द्वार खुला है—अतः नासाको बन्द न करोगे, तो यमदूत यहीं आकर हाजिर हो जायगा।"

गौहरने हँसकर, "चलकर देखोगे एक बार। चकोतरेके दो पेड़ोंपर फूल खिले हैं, कोई आध कोससे उनकी गन्ध आती है। सामनेवाला जामुनका पेड़ मानो फूलोंसे भर गया है, उसपर एक दानवाकार माधवीकी लता है। फूल अभी नहीं खिले हैं, कलियोंके गुच्छोंके गुच्छे लटक रहे हैं। हमारे चारों ही ओर आमके बगीचे हैं और अबकी बार बौरसे आमके झाड़ छा गये हैं। कल सुबह मधु-मक्खियोंका मेला देखना। कितने नीलकंठ, कितनी बुलबुलें और कितनी कोयलोंके गान! इस वक्त चाँदनी रात है, इस कारण रातको भी कोयलकी कूक नहीं रुकती। बाहरके कमरेकी दक्षिणवाली खिड़की यदि खुली रखोगे तो फिर तुम्हारी पलकें न लगेंगी। लेकिन इस बार मैं तो नहीं छोड़ूँगा भाई, यह पहलेसे कह देता हूँ। इसके अलावा खानेकी भी कोई फिक्र नहीं, चक्रवर्ती महाशयको एक बार खबर मिलने भरकी देर है। तुम्हारा आदर गुरुकी तरह करेंगे।"

आमन्त्रणकी अकपट आन्तरिकतासे मुग्ध हो गया। कितनी मुद्दतोंके बाद मुलाकात हुई है, लेकिन यह ठीक उस दिन जैसा ही गौहर है,—जरा भी नहीं बदला है,—वैसा ही बचपन है, मित्र-मिलनमें वैसा ही अकृत्रिम उल्लास है।

गौहर मुसलमान फकीर-सम्प्रदायका है। सुना गया है कि उसके पितामह बाउल* थे। वे रामप्रसादी और दूसरे गीत गा-गाकर भिक्षा माँगते थे। उनकी पाली हुई सारिकाकी अलौकिक संगीत-पारदर्शिताकी कहानी उन उन दिनों इधर बहुत प्रसिद्ध थी। लेकिन गौहरके पिता पैतृक-वृत्ति छोड़कर तिजारत और पाटका कारबार करने लगे और अपने लड़केके लिए बहुत-सी जायदाद खरीदकर छोड़ गये। परन्तु लड़केमें बाप जैसी व्यापारी बुद्धि नहीं है,—बल्कि बाबाका काम और संगीतके प्रति अनुराग ही उसमें है। अतः पिताकी जी-तोड़ मेहनतसे संचित जमीन-जायदाद और खेती-बारीका अन्तमें क्या परिणाम होगा, यह शंका और सन्देहका विषय है।

खैर, जो हो उन लोगोंका मकान बचपनमें देखा था। ठीकसे याद नहीं। अब वह शायद कविकी वाणी-साधनाके तपोवनमें रूपान्तरित हो गया हो। उसे एक बार आँखोंसे देखनेकी इच्छा हुई।

उसके ग्रामके पथसे मैं परिचित हूँ, उसकी दुर्गमता भी याद आती है। किन्तु थोड़ी ही देर बाद मालूम हो गया कि रास्तेकी उस यादके साथ आजकी आँखोंसे देखनेकी कहीं तुलना नहीं हो सकती। बादशाही जमानेकी सड़क है अविच्छिन्न सनातन। मिट्टी पत्थरोंकी परिकल्पना यहाँके लिए नहीं है। कोई करेगा, ऐसी दुराशा भी कोई नहीं करता। इतना ही नहीं संस्कार या मरम्मतकी सम्भावना भी लोगोंके मनसे बहुत समय पहले ही धुल गई है। गाँववाले जानते हैं कि शिकायत या अभियोग निष्फल है—इसके लिए किसी भी दिन दफ्तरोंमें धरने नहीं देंगे। वे जानते हैं कि पुरुषानुक्रमसे सड़कके लिए सिर्फ सड़क-टैक्स देना पड़ता है पर वह सड़क कहाँ है और किसके लिए है, यह सब सोचना भी उनके लिए ज्यादती है।

इस सड़कपर बहुकालसे संचित और स्तूपीकृत बालू और मिट्टीको रगड़ती हुई हमारी गाड़ी सिर्फ चाबुकके जोरसे अग्रसर हो रही थी। ऐसे ही वक्त गौहर एकाएक बड़े जोरसे चिल्ला उठा, "गाड़ीवान! और नहीं,—और नहीं ठहरो—एकदम रोको!"

---

* बाउल—बंगालमें वैरागी सम्प्रदायका एक सम्प्रदाय। कबीर, दादू आदि हिन्दीके सन्त-कवियोंकी वाणी गा-गाकर ये घर-घर भिक्षा माँगते हैं।

उसने यह इस तरह कहा जैसे पंजाब-मेलका मामला हो,—जैसे पल-भरमें ही सब वैकुण्ठ मेल अगर बन्द न किये जा सकें तो दुर्घटनाकी सम्भावना हो।

गाड़ी रुक गई। बाँयें हाथवाला रास्ता उनके गाँव जानेका है। उतरकर गौहरने कहा, "श्रीकान्त, उतर आओ। मैं बैग ले लेता हूँ, तुम बिछौना उठाओ चलो।"

"शायद गाड़ी और आगे नहीं जायगी?"

"नहीं। देखो न, रास्ता नहीं है।"

बात सही है। दक्षिण ओर बाँयीं ओर कँटीले पेड़ और बेंत-कुंजकी घनी तथा सम्मिलित शाखा प्रशाखाओंके कारण गाँवकी यह गली अतिशय संकीर्ण हो गई है। गाड़ीको अन्दर घुसानेका तो प्रश्न ही अवैध था, क्योंकि अगर आदमी भी होशियारीके साथ झुककर न घुसे तो काँटोंमें फँसकर उसके कपड़ोंका फटना अनिवार्य है,—अतएव कविके कथनानुसार यहाँका प्राकृतिक सौन्दर्य अनिर्वचनीय था। उसने बैगको कन्धेपर रखा और मैंने बिछौनेको बगलमें दबाया। इस तरह हम लोग मातृभूमिकी गोदमें गाड़ीसे उतरे। कवि गृहमें जब पहुँचा तो शाम हो चुकी थी। अन्दाज लगाया कि आकाशमें बसन्त रात्रिका चन्द्रमा भी निकल आया है। शायद पूर्णिमाके आस-पासकी तिथि थी, अतएव इस आशामें था कि गम्भीर निशीथमें चन्द्रदेव सिरके ऊपर आ जायँ तो तिथिके बारेमें निःसंशय हो जाऊँ। मकानके चारों ओर बाँसोंका घना वन है। बहुत सम्भव है कि इसी जंगलमें उसका कोयल, नीलकण्ठ और बुलबुलोंका झुण्ड रहता हो और उन्हींकी अविराम पुकार तथा गाना कविको भावुक बना देता हो। बागके पके सूखे हुए असंख्य पत्तोंने झड़-झड़कर आँगन और चबूतरेको चारों ओरसे परिप्लावित कर रक्खा है। इनपर नजर पड़ते ही इस प्रेरणासे सारा मन क्षणभरमें ही भावना कर उठता है कि सड़े हुए पत्तोंका मोह पाया जाय। नौकरने आकर बाहरकी बैठक खोल दी और बत्ती जला दी। गौहरने खाट बिछाते हुए कहा, "तुम इसी कमरेमें रहो। देखना, कैसी सुन्दर हवा आती है।"

असम्भव नहीं है। देखा, कि दक्षिणकी हवाके वजहसे देशभरकी उड़ी हुई धूलों और पत्तोंने गवाक्ष-पथसे भीतर घुसकर कमरेको भर दिया है, तख्तको भी छा लिया है। फर्शपर पैर पड़ते ही शरीर सनसना उठा। खाटके

उससे संसारमें एक धूम मच जायगी। वह ज्यादा पढ़ा-लिखा नहीं है। पाठशाला और स्कूलमें उसने सिर्फ थोड़ी-सी बँगला और अँग्रेजी सीखी थी। इच्छा भी नहीं थी, और शायद समय भी नहीं मिला। शैशवमें न जाने कब और कैसे वह कवितासे प्रेम कर बैठा। सम्भव है कि वह प्रेम उसकी शिराओंके खूनमें ही बह रहा हो—इसके बाद संसारका सब-कुछ उसकी नजरोंमें अर्थहीन हो गया है। अपनी अनेक रचनायें उसे याद हैं। गाड़ीमें बैठा हुआ बीच-बीचमें वह गुनगुनाकर आवृत्ति भी करता था। उस वक्त सुनकर यह नहीं सोचा था कि इस अधम भक्तको वाग्देवी अपने स्वर्ण-पद्मकी एक पंखुड़ी देकर किसी दिन पुरस्कृत करेंगी। पर अक्लान्त आराधनाके एकाग्र आत्मनिवेदनमें इस बेचारेको विराम नहीं विश्राम नहीं। बिछौनेपर लेटा हुआ सोचने लगा कि बारह साल बाद मुलाकात हुई है। इन बारह वर्षोंसे उसने सब पार्थिव स्वार्थों को जलांजलि देकर और एक रचनाके बाद दूसरी गूँथ करके श्लोकोंका पहाड़ जमा कर लिया है। पर वह सब किस काममें आवेगा? जानता हूँ कि काममें नहीं आयेगा। गौहर ज्ञान नहीं है पर उसकी दुष्कर तपस्याकी व्यर्थताका स्मरण कर आज भी मन दुखी होता है। सोचता हूँ कि न जाने कितने शोभाहीन, गन्धहीन फूल लोग जंगलोंके अन्तरालमें खिलते हैं और फिर अपने आप ही मुरझा जाते हैं। परन्तु विश्व विधानमें यदि उसकी कोई सार्थकता है, तो शायद गौहरकी साधना भी व्यर्थ नहीं हुई होगी।

गौहरने बहुत सवेरे ही पुकारकर मेरी नींद खोल दी। तब शायद सात बजे थे, या न भी बजे हों। उसकी इच्छा थी कि वसन्तके दिनोंमें बगीचेके निभृत कोनोंके कोनेपर शोभा-सौन्दर्यको अपनी आँखोंसे देखकर धन्य होऊँ। उसका भाव कुछ ऐसा था कि मानों मैं विलायतसे लौटकर आया हूँ। उसका बगीचा पासमें ही था। अनुरोध टालनेका उपाय नहीं था। अतएव हाथ-मुँह धोकर तैयार होना पड़ा। खम्भीरसे छटे हुए एक आमके बागके पीछेके अधिक हिस्से-में माधवी और अधिकमें मालती लता लिपटी थी। यह कविकी अपनी योजना है। अत्यन्त निर्दोष शकल,—तथापि एकमें थोड़े-से फूल खिले हैं और दूसरेमें अभी कलियाँ फूटी हैं। उसकी इच्छा थी कि थोड़े-से फूल मुझे उपहार दे, पर पेड़में इतने ज्यादा काँटे थे कि चुननेका कोई उपाय नहीं रहा। उसने मुझे यह कहकर सान्त्वना दी कि कुछ देर बाद उन्हें लाँगीसे मँगवाकर

समय धारके साथ बहकर आई अपरिमेय सेवार और काई शुष्क स्तर भूमिपर फैल गई है और शिशिर और धूपमें सड़कर उसने सारी जगहको दुर्गन्धमय नरक-कुण्ड बना दिया है। नदीके उस पार कुछ दूर सेमरके पेड़में सैकड़ों लाल फूल खिले हुए थे। उनपर नजर पड़ी, लेकिन इस वक्त कविको भी उस ओर दृष्टि आकर्षित करना ठीक नहीं लगा। उसने कहा, "चलो, घर लौट चलें।"

"अच्छा, चलो।"

"मेरा खयाल था कि ये सब चीजें अच्छी लगेंगी।"

कहा "अच्छी लगेंगी भाई, लगेंगी। अच्छे-अच्छे शब्दोंमें तुम इनको कवितामें लिखो, मैं पढ़कर खुश हूँगा।"

"शायद इसीलिए गाँवके आदमी एक बार मुड़कर भी इन्हें नहीं देखते।"

"नहीं। देखते-देखते उन्हें अरुचि हो गई है। भाई, आँखोंकी रुचि और कानोंकी रुचि एक नहीं है। जो यह सोचते हैं कि कविके वर्णनको अपनी आँखों देखनेपर लोग मोहित हो जाते हैं, वह नहीं जानते सच क्या है। दुनियाके हर काममें यह बात लागू है। आँखोंके लिए जो एक साधारण घटना या बहुत मामूली-सी वस्तु है वही कविकी भाषामें 'नयी सृष्टि' हो जाती है। तुम जो देखते हो वह भी सत्य है और जो मैं नहीं देख सका वह भी सत्य है। इसके लिए तुम दुखी मत होना गौहर।"

तो भी लौटते समय रास्तेमें उसने न जाने कितनी और क्या-क्या वस्तुएँ दिखानेकी चेष्टा की। पथका प्रत्येक वृक्ष, प्रत्येक लता-पौधा तक मानो उसका पहचाना हुआ है। न जाने कब एक पेड़की छाल ओषधिके लिए कोई छीलकर ले गया था और उससे निकलनेवाला पराग अब भी हरा रहा था। [illegible] उसे देखकर गौहर सिहर-सा उठा। उसकी आँखें छलछला आईं — मैं उसके मुँहकी ओर देखकर यह स्पष्टतया समझ गया कि अन्तरमें उसने कितनी वेदनाका अनुभव किया है। चक्रवर्ती जो अपनी सब खोई हुई चीजें पुनः वापस प्राप्त कर रहा था, सो केवल अपनी होशियारीके कारण नहीं इसका कारण तो गौहरके स्वभावमें ही है। चक्रवर्तीके प्रति मेरा क्षोभ बहुत-कुछ अपने आप ही कम हो गया। चक्रवर्तीसे मुलाकात नहीं हुई, क्योंकि सुना गया कि उनके घरमें उनके दो नातिनोंपर शीतला-माताकी कृपा

हुई है। अबतक गाँव-गाँवमें विसूचिका-माताके दर्शन नहीं हुए हैं,—वे यहीं हुए तलैयोंके पानीके थोड़ा और सूख जानेकी राह देख रही हैं।

खैर, घर पहुँचकर गौहरने अपना पोथा मेरे सामने हाजिर कर दिया। ऐसा आदमी संसारमें विरला ही होगा जिसे उसका परिमाण देखकर भय न लगता। बोला, "बिना पढ़े छुट्टी नहीं मिलेगी श्रीकान्त, और तुम्हें अपनी सच-सच राय देनी होगी।"

यह आशंका तो थी ही। साफ-साफ राय दे सकूँ इतना साहस नहीं था, तो भी कविकी वाटिकामें इस यात्राके, एकके बाद एक, मेरे तीन दिन काव्यालोचनामें ही कट गये। काव्यकी बात जाने दो, किन्तु इतने समयमें इस मनुष्यका जो परिचय मिला, वह जितना सुन्दर था उतना ही विस्मयकारक।

एक दिन गौहरने कहा, "श्रीकान्त, तुम्हें बर्मा जानेकी क्या जरूरत है! हम दोनोंके ही अपना कहने लायक कोई नहीं है, तो आओ न हम दोनों यहीं एक साथ जीवन बिता दें।"

हँसकर कहा, "मैं तो तुम्हारी तरह कवि नहीं हूँ भाई, न पेड़-पौधोंकी भाषा ही समझता हूँ, और न उनसे बातचीत कर सकता हूँ, फिर इस जंगलमें कैसे रह सकूँगा! दो दिनमें ही ऊब जाऊँगा।"

गौहरने गम्भीर होकर कहा, "किन्तु मैं उनकी भाषा सचमुच समझता हूँ। वे सचमुच बातें करते हैं,—क्या तुम लोग विश्वास नहीं करते!"

मैंने कहा, "यह तो तुम भी समझते हो कि विश्वास करना मुश्किल है!"

गौहरने सरलतासे स्वीकार कर लिया, कहा, "हाँ, हाँ, यह तो समझता हूँ।"

एक दिन सुबह अपनी रामायणका अशोक-वनवाला अध्याय कुछ देरतक पढ़नेके बाद उसने हठात् किताब बन्द कर दी और मेरी ओर घूमकर प्रश्न किया, 'अच्छा श्रीकान्त, तुमने कभी किसीको प्यार किया है?'

कल बहुत रात तक जागकर राजलक्ष्मीको उत्तर अपनी अन्तिम चिट्ठी लिखी थी। उसमें यात्राकी बातें, गौहरकी कथा और उसके गुणग्रामका समस्त विवरण था। उन लोगोंको वचन दिया था कि एक आदमीकी अनुमति माँग लूँगा,—सो यह भिक्षा भी उसमें माँगी थी। चिट्ठी भेजी नहीं जा

उस वक्त पाकेटमें ही पड़ी हुई थी। गौहरके प्रश्नके उत्तरमें हँसकर कहा, "नहीं।"

गौहरने कहा, "यदि कभी प्यार करो, यदि कभी ऐसा दिन आये तो मुझे बताना श्रीकान्त।"

"जानकर क्या करोगे?"

"कुछ भी नहीं। तब सिर्फ तुम लोगोंके बीच जाकर कुछ दिन काट आऊँगा।"

"अच्छा।"

"और अगर उस वक्त रुपयोंकी जरूरत हो तो मुझे खबर दे देना। बाबूजी बहुत रुपया छोड़ गये हैं, वह मेरे काममें तो लगा नहीं,—किन्तु शायद तुम लोगोंके काममें लग जाय।"

उसके कहनेका तरीका कुछ ऐसा था कि सुनते ही आँखोंसे अश्रु निकल पड़े। कहा, "अच्छा, यह भी खबर दूँगा। पर आशीर्वाद दो कि इसकी कभी जरूरत न पड़े।"

मेरे जानेके दिन गौहर सिर मेरा बैग उठाकर प्रस्तुत हो गया। इसकी जरूरत न थी, नवीन तो शर्मसे प्रायः अधमरा हो गया, पर उसने एक न सुनी। ट्रेनमें बैठाकर वह औरतोंकी तरह रो उठा बोला, "मेरे सिरकी कसम है श्रीकान्त चले जानेके पहले एक दिन फिर आना ताकि फिर एक बार मुलाकात हो जाय।"

आवेदनकी उपेक्षा नहीं कर सका, वचन दिया कि मिलनेके लिए फिर एक बार आऊँगा।

"कलकत्ता पहुँचकर कुशल-संवाद दोगे न?"

यह वचन भी दिया। मानो न जाने कितनी दूर चला जा रहा हूँ।

कलकत्तेके मकानमें जब पहुँचा, तब प्रायः सन्ध्या हो गई थी। चौखटपर पैर रखते ही जिनके दर्शन हुए, वह और कोई नहीं स्वयं रतन था।

"यह क्या रे, तू है?"

"हाँ, मैं ही हूँ और कलसे बैठा हूँ। एक चिट्ठी है।" समझ गया कि उसी प्रार्थनाका उत्तर है। कहा "डाकसे भेजनेपर भी तो चिट्ठी मिल जाती?"

रतनने कहा, "यह व्यवस्था किसान, मजदूर और साधारण लोगोंके लिए

है। माँकी चिट्ठी अगर एक आदमी बिना खाये-पीये और साथे पाँच-सौ मील हाथमें लिये दौड़ता हुआ न आये, तो क्यों न आयगी! आप तो सब जानते हैं, क्यों झूठ-मूठ पूछ रहे हैं।"

बादमें सुना कि रतनका यह अभियोग झूठा है। क्योंकि खुद ही उत्सुक होकर वह यह चिट्ठी अपने हाथ लाया है। मालूम हुआ कि ट्रेनकी भीड़ और आहार वगैरहकी अव्यवस्थाके कारण उसका मिज़ाज बिगड़ गया है। हँसकर कहा, "ऊपर आ। चिट्ठी पीछे पढ़ूँगा, बस, पहले तेरे खानेका इन्तज़ाम कर दूँ।"

रतनने पैरोंकी धूल लेकर प्रणाम किया और कहा, "चलिये।"

## ३

डकारसे चौंकाता हुआ रतन दाखिल हुआ।

"क्यों रतन, पेट भर गया?"

"जी हाँ। आप चाहे कुछ भी कहें बाबू, लेकिन हमारे कलकत्तेके बंगाली आदमियोंके अलावा और कोई रसोई बनाना नहीं जानता। उनके आगे तो इन मारवाड़ी महाराजोंको जानवर ही कहा जा सकता है।"

मुझे याद नहीं कि दोनों प्रान्तोंकी रसोईकी अच्छाई-बुराई या रसोइयोंकी कलाके बारेमें रतनसे कभी मैंने बहस की हो, पर रतनको जितना जानता हूँ उससे यही ख्याल हुआ कि भरपूर भोजनसे यह खूब सन्तुष्ट हुआ है। अगर यह बात न होती तो वह पश्चिमी रसोइयोंके बारेमें ऐसी निरपेक्ष राय न दे सकता। उसने कहा, "गाड़ीमें धक्के तो कम नहीं लगे, हाथ-पैर फैलाकर बैठे बिना—"

"तो अच्छा है रतन, चाहे कमरेमें चाहे बरामदेमें बिछौना बिछाकर सो जा, कल सब बातें होंगी।"

न जाने क्यों चिट्ठीके लिए उत्कण्ठा न थी। ऐसा लग रहा था कि उसमें जो कुछ लिखा होगा वह तो मालूम ही है।

रतनने फतुईकी जेबसे एक लिफाफा निकालकर मेरे हाथमें दे दिया। चारोंसे तोड़-मोड़कर रखा हुआ था। बोला, "बरामदेकी इस दक्षिणवाली खिड़कीके पासमें बिछौना किया हूँ। अब तो जागनेकी ताकत नहीं रही। कलकत्तेके अलावा ऐसा सुख और कहाँ है! जाता हूँ—"

"किन्तु अब जगह अच्छी है न रतन ?"

रतनने मुँह गम्भीर कर कहा, "ऐसा ही तो लगता है। गुरुदेवकी कृपासे मकानका बाहरी हिस्सा गुलजार है। भीतर दास-दासियाँ, बंकू बाबू और नई बहूने आकर बहार रोशन कर दिया है, और सबके ऊपर स्वयं माँ हैं जो मकानकी मालकिन हैं। ऐसी गृहस्थीकी बुराई कौन करेगा ? लेकिन मैं बहुत पुराना नौकर हूँ, आश्रित आदमी हूँ—रतनको इतनी जल्दी भुलाया नहीं दिया जा सकता बाबू। इसीलिए तो उस दिन स्टेशनपर आँखोंके आँसू न रोक सका। यह निवेदन किया था कि परदेशमें नौकरोंकी कमी होनेसे रतनको एक बार खबर जरूर दे दें। जानता हूँ कि आपकी सेवा करनेपर भी उन्हीं माँकी सेवा होगी। धर्मका पतन नहीं होगा।"

मैं कुछ भी नहीं समझा, सिर्फ चुपचाप ताकता रहा। वह कहने लगा, "बंकू बाबूकी अब उम्र भी हो गई, थोड़ा-बहुत पढ़-लिखकर आदमी भी बन गये हैं। शायद सोचते हैं कि दूसरेके अधीन किसलिए रहा जाय। दानपत्रकी जोरसे सब मार तो लिया ही है। मालूम है कि मोटे तौरपर उन्होंने काफी हाथ साफ किया है पर वह कितने दिनोंका है बाबू !"

बात कुछ भी साफ न हुई, पर एक धुँधली छाया आँखोंके सामने तैर गई। वह फिर कहने लगा "आपने तो खुद अपनी आँखोंसे देखा है कि महीनेमें कमसे कम दो दफा मेरी नौकरी छूट जाती है। हालत बुरी नहीं है नाराज होकर जा भी सकता हूँ, लेकिन क्यों नहीं जाता ? जा नहीं सकता। इतना जानता हूँ कि जिसकी दयासे सब कुछ हुआ है, उसके एक निश्वाससे ही आतिशबाजीकी तरह सब लोप हो जायगा वह पलक मारनेकी भी फुर्सत नहीं देगा। यह माँकी मायाबाजी नहीं है, यह तो मेरे देवताका आशीर्वाद है।"

यहाँ पाठकोंको यह स्मरण करा देना आवश्यक है कि बचपनमें रतन थोड़े दिनोंतक गाँवकी स्कूलमें शिक्षा प्राप्त कर चुका है।

कुछ रुककर कहा, "माँने मना कर दिया है, इसीलिए कभी कहता नहीं। घरमें जो कुछ था बाबाने ले लिया, गहनोंका एक पत्ता नहीं दिया। एक छोटा लड़का और लड़की, और उनकी माँको छोड़कर पेटके लिए एक दिन गाँव छोड़कर बाहर निकल पड़ा। पर पहले जन्मकी तपस्या थी, मेरी नौकरी इन माँके ही घर लग गई। सारा दुखड़ा उन्होंने सुना, लेकिन उस वक्त

कुछ नहीं कहा। एक बरसके बाद मैंने निवेदन किया, 'माँ, बच्चोंको देखनेकी इच्छा है, अगर कुछ दिनोंकी छुट्टी मिल जाती—'। हँसकर बोलीं, 'फिर आओगे न?' आनेके दिन हाथमें एक पोटली देते हुए कहा 'रतन, बहूसे लड़ाई झगड़ा मत करना भैया, जो कुछ तुम्हारा बच्च गया है उसे इससे हाथ फेर लेना।' गठरी खोलकर देखता हूँ तो पाँच-सौ रुपये हैं। पहले तो अपनी आँखोंपर विश्वास नहीं हुआ। ऐसा लगा, मानो मैं जाग्रत् अवस्थामें स्वप्न देख रहा हूँ। मेरे उसी माँसे बंकू बाबू अब उल्टी-सीधी बात करते हैं, आदमी लाकर फुस-फुस करते हैं, सोचता हूँ कि अब इनके ज्यादा दिन नहीं हैं, क्योंकि अब माँ-लक्ष्मी जानेवाली हैं!"

मैंने यह आशंका नहीं की थी, चुपचाप सुनने लगा।

ऐसा लगा कि कुछ दिनोंसे क्षोभ और दुःखसे रतन घुल रहा है। बोला, "माँ अब देती हैं तो दोनों हाथोंसे उड़ा देती हैं। बंकूको भी दिया है, इसीलिए उसने यह सोच लिया है कि मधु निचोड़े हुए छत्तेकी क्या कीमत!— इस वक्त तो ज्यादासे ज्यादा उसे भगाया ही जा सकता है। इसलिए उसको वे इतनी अप्रिय हो रही हैं। मूर्ख यह नहीं जानता कि आज भी माँके एक गहना बेचनेपर ऐसे पाँच मकान तैयार हो सकते हैं।"

मैं भी यह न जानता था। हँसकर कहा, "ऐसी बात है? पर वह सब है कहाँ?"

रतन भी हँसा। बोला, "उन्हींके पास है। माँ ऐसी बेवकूफ नहीं। सिर्फ आपके चरणोंपर सर्वस्व लुटाकर वे भिखारिणी हो सकती हैं, किन्तु और किसीके भी लिए नहीं। बंकू नहीं जानता है कि आपके जिन्दा रहते माँको अभावकी कमी न होगी, और जबतक रतन जीवित है तबतक उन्हें नौकरके लिए भी सोचनेकी जरूरत नहीं। उस दिन काशीसे आपके इस तरह चले आनेकी वजहसे माँके हृदयमें कैसा तीर चुभा है, इसकी खबर क्या बंकू बाबू रखते हैं? गुरु महाराजको भी उनकी खोज-खबर कहाँसे मिल सकती है?"

"पर गुरु तो उन्होंने ही खुद किया था, इसकी खबर तो रतन, तुम्हें है?"

जीभ निकालकर रतन शर्मसे गड़ गया। उनमें इतनी विनय रहते

कभी न देखी थी। कहा, "बाबू, हम तो नौकर-चाकर हैं, ये सब बातें हमारे कानोंको नहीं सुननी चाहिए। यह झूठ है।"

रतन मकानपर मिलनेके लिए चला गया। शायद कल आठ बजेके पहले उसके शरीरमें स्फूर्ति नहीं आयेगी।

दो बड़ी खबरें मिलीं। एक तो यह कि बंकू अब बड़ा हो गया है। पटनेमें जब पहली बार मैंने उसे देखा था तो उस वक्त उसकी उम्र सोलह-सत्तरहकी थी। अब इक्कीस वर्षका युवक है। बल्कि इन पाँच-छह वर्षोंमें पढ़-लिखकर वह आदमी बन गया है। अब शैशवका वह अहेतुक स्नेह यदि आज यौवनके आत्मसम्मान-बोधमें सामंजस्य न रख पाता हो, तो इसमें विस्मयकी कौन-सी बात है!

दूसरी खबर राजलक्ष्मीकी गम्भीर वेदनाका पता न तो बंकूको और न गुरुदेवको ही आभास मिला है।

मेरे मनमें ये ही दो बातें बहुत देरतक घूमती रहीं।

बड़े यत्नसे अंकित चमड़ेकी सील-मोहरको देखकर चिट्ठी खोली। उसके हाथकी लिखावट ज्यादा देखनेका मौका नहीं मिला है, पर, यह खयाल आया कि अक्षर ऐसे तो नहीं हैं कि पढ़नेमें तकलीफ हो लेकिन फिर भी अच्छे नहीं हैं। पर यह पत्र उसने बहुत सावधानीसे लिखा है। शायद उसे डर था कि मैं खिजकर फेंक न दूँ, बल्कि शुरूसे आखिरतक सब-कुछ आसानीसे पढ़ जा सकूँ।

आचार और आचरणमें राजलक्ष्मी उस युगकी प्राणी है। प्रणय निवेदनकी अधिकता तो दूरकी बात है, बल्कि यह भी याद नहीं आता कि उसने मेरे सामने कभी कहा हो कि 'प्रेम करती हूँ।' उसने चिट्ठी लिखी है—मेरी मर्यादाके अनुकूल अनुमति देकर। तो भी, न जाने क्या है पढ़नेमें जाने क्यों डर लगने लगा। उसके बाल्य-कालकी याद आ गई। उस दिन गुरु-महाशयकी पाठशालामें उसका पढ़ना लिखना बन्द हो गया था। बादमें शायद घरपर ही थोड़ा-बहुत पढ़-लिख लिया होगा। अतएव भाषाका इन्द्रजाल शब्दोंकी झंकार, पद विन्यासकी मधुरताकी उसके पत्रमें आशा करना अन्याय है। कुछ मामूली मर्यादित बातोंमें ही मनके भाव व्यक्त करनेके

अन्यथा वह और क्या करेगी ! अनुमति देकर मामूली शुभ-कामनाकी दो लाइनें होंगी,—यही था ! पर लिफाफा खोलकर पढ़ना शुरू करते ही कुछ देरके लिए संसारका और कुछ भी याद न रहा। पत्र लम्बा नहीं है, लेकिन भाषा और भंगी जितनी सरल और सहज समझी थी, उतनी नहीं है। मेरे आवेदनका उत्तर उसने इस तरह दिया है

"काशीधाम

"प्रणामके उपरान्त सेविकाका निवेदन।

"इस बार मिलाकर कुल सौ दफा तुम्हारी चिट्ठी पढ़ी। तो भी यह समझमें नहीं आया कि तुम पागल हो गये हो या मैं। तुमने शायद यह खयाल किया है कि मैंने तुम्हें पड़ा हुआ पा लिया था। परन्तु तुम कहीं पड़े हुए नहीं थे, तुम बहुत तपस्याके बाद मिले थे, बहुत आराधनाके बाद। इसीलिए, विदा देनेके मालिक तुम नहीं। मुझे त्याग करनेका मालिकाना स्वत्वाधिकार तुम्हारे हाथोंमें नहीं है।

"तुम्हें याद नहीं, फूलोंके बदले बनसे करोंदे तोड़, उनकी माला गूँथकर, किस छलसे तुम्हें वरण किया था। हाथोंमें काँटे चुभ जानेकी वजहसे खून बहने लगता था, लाल मालाका वह रंग तुम नहीं पहचान सके थे। बालिकाकी पूजाका अर्घ्य उस दिन तुम्हारे गलेमें था। परन्तु तुम्हारे हृदयपर रक्त-रेखासे जो लेख अंकित कर देती थी, वह तुम्हारी नजरोंमें नहीं पड़ी। पर जिसकी नजरोंसे संसारका कुछ भी छिपा नहीं रह सकता, उनके पाद-पद्मोंमें मेरा वह निवेदन पहुँच गया था।

"उसके बाद आई दुर्योगकी रात। काले मेघोंने मेरे आकाशकी ज्योत्स्ना ढँक दी। किन्तु वास्तवमें वह मैं हूँ या और कोई, इस जीवनमें यथार्थ रूपमें वे सब बातें हुई थीं या सोते-सोते स्वप्न देख रही थी,—यह सोचते ही बहुधा मुझे डर लगता है कि मैं पागल हो जाऊँगी। तब तब भूलकर जिसका ध्यान लगाकर बैठती हूँ, उसका नाम नहीं लिया जाता। किसीसे कहनेकी बात नहीं है। उनकी क्षमा ही मेरे जगदीश्वरकी क्षमा है। इसमें गलती नहीं है, सन्देह नहीं। यहाँ मैं निर्भय हूँ।

"हाँ, कहा था कि इसके बाद मेरे बुरे दिनोंकी रात आई, दोनों आँखोंकी सारी रोशनीको वज्रने बुझा दिया। पर यही क्या मनुष्यका समस्त परिचय

है ! उस अल्हड़ बालिकाके मनने आचरणके बाहर उसका क्या और कुछ भी बाकी नहीं है !

"है । आपादमस्तकको बीच-बीच उसे मैंने बार-बार देखा है । अगर ऐसा न होता, विगत दिनोंका राक्षस यदि मेरे समस्त मनागत संस्कारको निःशेष ग्रास कर लेता, तो तुम फिर मुझे कैसे मिलते ? मेरे ही हाथोंमें लाकर फिर तुम्हें कौन सौंप जाता ?

"मुझसे तुम चार-पाँच वर्ष बड़े हो, तो भी तुम्हें जो अच्छा लगता है वह मुझे शोभा नहीं देता । मैं बंगाली घरकी लड़की हूँ, जीवनके सत्ताईस वर्ष पार कर चुकनेके बाद यौवनका दावा और नहीं करती । मुझे तुम गलत मत समझना,—चाहे कितनी ही अधम क्यों न होऊँ । अगर यह बात तुम्हारे मनमें क्षणमात्रके लिए कुत्सितरूपसे भी आवे, तो इससे बढ़कर शर्मकी बात मेरे लिए और कोई नहीं है । बङ्कू जिन्दा रहे, वह बड़ा हो गया है । उसकी बहू आ गई है,—तुम्हारी शादीके बाद उन लोगोंके सामने मैं किस मुँहसे निकलूँगी ? यह अपमान कैसे सहूँगी ?

"यदि तुम कभी बीमार पड़ो तो सेवा कौन करेगा—पूँटू ? और मैं तुम्हारे मकानके बाहरसे ही नौकरके मुँहसे खबर पूछकर लौट आऊँगी ? इसके बाद भी जीवित रहनेके लिए कहते हो ?

"शायद प्रश्न करोगे, तो क्या हमेशा ही ऐसा निरर्थक जीवन काटूँ ? पर प्रश्न चाहे कुछ भी हो, उसका जवाब देनेकी जिम्मेदारी मेरे ऊपर नहीं है, तुम्हारे ऊपर है । फिर भी अगर तुम बिलकुल ही कुछ न सोच सको,—दुर्भिक्ष इतना बड़ा हो गया हो तो मैं उधार दे सकती हूँ, वह लौटानी नहीं पड़ेगी,—लेकिन देखो, भाग्यको कहीं अस्वीकार मत कर देना ।

"तुम सोचते हो कि गुरुदेवने मुझे मुक्तिका मंत्र दिया है, शास्त्रोंने पथका सन्धान दिया है, सुनन्दाने धर्मकी भ्रान्ति दी है, और तुमने दिया है सिर्फ भार,—बोझा । ऐसे ही अन्धे हो तुम लोग !

"पूछती हूँ, तुम्हें तो मैंने तेरह बरसकी उमरमें पा लिया था, पर इतने पहले ये सब कहाँ थे ? तुम इतना ज्यादा सोच सकते हो और यह नहीं सोच सकते ?

"मुझे आशा थी कि उस दिन मेरे इन पापोंका अन्त हो जायगा, मैं

तकाजों, लज्जाहीन युक्तियों और वकालतके बारेमें मन-ही-मन सोचकर एक ओर हृदय जितना तिक्त हो उठा दूसरी ओर व्यर्थ प्रत्यावर्तनकी निराशासे घिरे हुए परिवारवालोंके उस अभागी लड़कीको और भी ज्यादा उत्पीड़ित करनेकी बात सोचते ही हृदयको उतनी ही व्यथा पहुँची। पर उपाय क्या है! बिछौनेपर लेटा हुआ बहुत रात तक जागता रहा। पूँटू की बात भूलनेमें देर नहीं लगी, पर गंगामाटीकी याद बराबर आने लगी। मन विरक्त उस क्षुद्र गाँवकी स्मृति कभी मिट नहीं सकती। इस जीवनकी गंगा-जमुनाकी धारा एक दिन यहीं आकर मिली थी और थोड़े अरसेतक पास-पास प्रवाहित हो एक दिन यहीं फिर अलग हो गई थी। एक साथ रहनेके वे समरसताके दिन अभावसे भरे, स्नेहसे मधुर, आनन्दसे उज्ज्वल और उसकी ही तरह निःशब्द वेदनासे अत्यधिक स्तब्ध हैं। विच्छेदके दिन भी हमने प्रवंचनाकी निन्दासे एक-दूसरेको कलंक नहीं लगाया नये-मुकामके लिए वाद-विवादसे गंगामाटीके शान्त घरको हम धूमाच्छन्न करके नहीं आये। वहाँके सब लोग यही जानते हैं कि फिर एक दिन हम लौट आयेंगे, फिर हँसी-खुशी शुरू होगी और फिर आरम्भ होगी भूस्वामिनी की दीन-दुखियोंकी सेवा और सत्कार। पर वह सम्भावना तो खत्म हो गई है—प्रभातकी विकसित मल्लिका दिनके अन्तका हुक्म मानकर चुप हो गई है—यह बात वे स्वप्नमें भी नहीं सोचेंगे।

आँखोंमें नींद नहीं है, निद्राहीन रजनी प्रातःकालकी ओर जितनी आगे बढ़ने लगी, उतनी ही यह इच्छा होने लगी कि यह रात खतम ही न हो। सिर्फ एक चिन्ता मानो मुझे मोहाच्छन्न करके रखे थी।

बीती हुई कहानी घूम-फिरकर मनमें आ जाती है। वीरभूम जिलेकी वह क्षुद्र कुटिया मनपर भूतकी तरह चढ़ जाती है, हमेशा काम-काजमें फँसी हुई राजलक्ष्मीके दोनों स्निग्ध हाथ आँखोंके सामने साफ नजर आते हैं, इस जीवनमें परितृप्तिका ऐसा आस्वादन कभी किया है, पर याद नहीं आता।

अभीतक पकड़ा ही गया हूँ, पकड़ नहीं पाया हूँ। पर राजलक्ष्मीकी सबसे बड़ी कमजोरी कहाँ है, आज पकड़ ली। वह जानती है कि मैं नीरोग नहीं हूँ, किसी भी दिन बीमार पड़ सकता हूँ। तब न जाने कहाँकी एक पूँटू मुँह फेरकर बैठी है, राजलक्ष्मीका कोई कसूर ही नहीं है,—इतनी बड़ी

दुर्घटनाको वह अपने मनमें स्थान नहीं दे सकती। संसारकी सब चीजोंसे वह अपनेको वंचित कर सकती है पर वह वस्तु असम्भव है,—वह उसके लिए अप्राप्य है। मौत तुच्छ है, इसके निकट एक ओर रह गये गुरुदेव और एक ओर रह गये उसके जप-तप और व्रत-उपवास। चिट्ठीमें उसने मुझे खुलासा कर नहीं लिखा है।

सुबहके वक्त शायद सो गया था। रतनकी पुकार सुनकर जब उठा तो काफी वक्त हो गया था। उसने कहा, "न जाने कौन एक बूढ़े महाशय घोड़ा-गाड़ी करके अभी आये हैं।"

वे बाबा हैं। पर गाड़ी किराये करके! सन्देह हुआ।

रतनने कहा, "साथमें एक सत्रह अठारह सालकी लड़की है।"

वह पुँटू है। यह देशमें आदमी उसे कलकत्तेके मकानतक घसीट लाया है! सुबहका प्रकाश विरक्तिसे मलिन हो गया। कहा "उन्हें उस कमरेमें लाकर बैठाओ रतन, मैं मुँह हाथ धोकर आता हूँ।" यह कहकर मैं नीचेके स्नान-घरमें चला गया।

घंटे-भर बाद लौटते ही बाबाने मेरी सादर अभ्यर्थना की, मानो मैं ही उनका अतिथि हूँ, 'आओ भैया आओ। तबीयत अच्छी है न?"

मैंने प्रणाम किया। बाबाने पुकार लगाई 'पुँटू, कहाँ गई?"

पुँटू खिड़कीके किनारे खड़ी होकर रास्ता देख रही थी, उसने पास आकर मुझे नमस्कार किया।

बाबाने कहा "इसकी बुआ शादीके पहले एक बार देखना चाहती थीं। फूफा तो हाकिम हैं पाँच सौ रुपया महीना पाते हैं। डायमण्ड हारबरमें तबादला हुआ है—घर-गृहस्थी छोड़कर बाहर आनेकी फुर्सत बुआको नहीं है। इसलिए साथ लेता आया। सोचा कि दूसरेके हाथोंमें सौंपनेके पहले उन्हें एक बार दिखा लाऊँ। इसकी बड़ी-माँने आशीर्वाद देकर कहा, "पुँटू, ऐसा ही भाग्य तेरा भी हो।"

मेरे कुछ कहनेके पहले ही वृद्ध बोले, "मैं इतनी जल्दी नहीं छोड़ूँगा भैया। हाकिम ही चाहे और कुछ हों है तो रिश्तेदार,—वहाँ रहकर काम पूरा करना होगा—तब उन्हें छुट्टी मिलेगी। जानते तो हो भैया, कि शुभ कार्यमें बहुत विघ्न होते हैं,—शास्त्रमें कहा ही है, 'श्रेयांसि बहुविघ्नानि।' ऐसे एक आदमीके

ले" जानेपर किसीकी चूँतक करनेकी मजाल नहीं होगी। हमारे गाँवके लोगोंका तो विश्वास है नहीं,—वे सब-कुछ कर सकते हैं। पर ये तो हाकिम हैं, उनकी तो शक्ति ही न्यारी है।"

पूँटूके मुख्य है। समाचार मनान्तर नहीं है,—मतलबका है।

नया हुक्का खरीदकर रतन उसपर चिलम सजाकर दे गया। थोड़ी देरतक गौरसे देखनेके बाद बाबाने कहा, "ऐसा लगता है कि इस आदमीको कहीं देखा है।"

रतनने फौरन ही कहा, "जी हाँ, देखा क्यों नहीं है। देवके मकानमें जब बाबू बीमार थे—"

"ओ, तभी तो कहा कि पहचाना हुआ चेहरा है।"

"जी हाँ।" कहकर रतन चला गया।

बाबाका मुँह अत्यन्त गम्भीर हो गया। धूर्त आदमी ठहरे, शायद उन्हें सारी बात याद आ गई। चुपचाप चिलमके दम लगाते हुए बोले, "आनेके लिए दिन देखकर आया था। बहुत अच्छा दिन है। मेरी इच्छा है कि आशीर्वादका काम ऐसे ही खतम कर डालूँ। मूलन बाजारमें तो सभी चीजें मिलती हैं। नौकरको एक बार भेज नहीं सकते? क्या कहते हो?"

जब कुछ भी कहनेको न मिला तो किसी तरह सिर हिला दिया, "नहीं।"

"नहीं? नहीं क्यों? बारह बजेतक दिन बहुत अच्छा है।—पंचांग है?"

मैंने कहा, "पंचांगकी जरूरत नहीं। मैं विवाह नहीं कर सकता।"

बाबाने हुक्केको दीवारसे टिकाकर रख दिया। चेहरा देखकर मैं ताड़ गया कि वह युद्धके लिए तैयार हो रहे हैं। गलेको बहुत शान्त और गम्भीर बनाकर कहा, "सारा आयोजन एक तरहसे पूरा हो गया है। लड़कीके ब्याहकी बात है, हँसी मजाकका मामला तो है नहीं।—वचन दे जानेपर अब ना करनेसे कैसे काम चलेगा?"

पूँटू पीठ किये खिड़कीके बाहर देख रही है और दरवाजेकी आड़में रतन कान लगाये खड़ा है यह अच्छी तरह मालूम हो गया।

मैंने कहा, "वचन देकर तो नहीं आया था, यह आप भी जानते हैं और मैं भी। कहा था कि एक व्यक्तिकी अनुमति मिल जानेपर राजी हो सकता हूँ।"

"अनुमति नहीं मिली ?"

"नहीं।"

बाबा एक कश टानकर बोले, "पूँटूके पिता कहते हैं कि सब मिलाकर वह एक हजार रुपये देंगे। ज्यादा जोर लगानेपर और भी सौ-दो-सौ दे सकते हैं क्या करते हो ?"

रतनने कमरेमें घुसकर कहा, "तमाकू क्या एक बार और बदल दूँ ?"

"बदल दो। तुम्हारा नाम क्या है जी ?"

"रतन।"

"रतन ! बड़ा सुन्दर नाम है, कहाँ रहते हो ?"

"काशीमें।"

"काशी ! देवी आजकल शायद काशीमें रहती है ? वहाँ क्या करती है।"

रतनने मुँह ऊपर उठाकर कहा, "उस समाचारसे आपको मतलब ?"

बाबा जरा हँसकर बोले, "नाराज क्यों होते हो बापू, क्रोध करनेकी तो कोई बात नहीं। गाँवकी लड़की है न, इसीलिए खबर जाननेकी इच्छा होती है। शायद उसके पास भी कभी जा पड़ना पड़े।—खैर, वह अच्छी तरह तो है ?"

रतन बिना कोई जवाब दिये ही चला गया, और कोई दो मिनट बाद ही चिलमको फूँकता हुआ आ गया और हुक्का हाथमें थमाकर जाना चाह रहा था कि बाबा खूब जोरसे कई दम लगाकर ही उठ खड़े हुए। बोले, "ठहरो तो भई, जरा पाखाना दिखा दो। सुबह ही निकल पड़ा हूँ न। कहते-कहते वे रतनके आगे ही बहुत तेजीके साथ कमरेसे बाहर निकल गये।"

पूँटूने मुँह फिराकर देखा और कहा, "बाबाकी बातोंपर आप एतबार मत कीजिये। सिर्फ उनके पास हजार रुपये कहाँ हैं जो देंगे ? किसी तरह दूसरोंके आगे मँगनी माँगकर दीदीकी शादी की थी,—अब वे लोग दीदीको नहीं बुलाते। कहते हैं कि हम लड़केकी दूसरी शादी करेंगे।"

इस लड़कीने इतनी बातें मुझसे पहले नहीं कही थीं। कुछ चकित होकर पूछा, "तुम्हारे पिताजी पाँच हजार रुपये नहीं दे सकते ?"

पूँटूने सिर हिलाकर कहा, "कभी नहीं। पिताजीको रेलमें सिर्फ चालीस रुपये मिलते हैं। स्कूलकी फीसकी वजहसे ही मेरे छोटे भाईकी पढ़ाई बन्द हो गई। वह कितना रोता है !" कहते-कहते उसकी दोनों आँखें डबडबा आईं।

कर अनेक कष्टोंसे संचित किया हुआ धन दे दोगे ? छुटपनमें भूल कर दिया तो क्या उसका यह मतलब है कि सारा कर्ज भरना ही पड़ेगा ? न जाने कहाँकी इस अभागीने बिना माँगे ही ट्रेनमें पेड़े और रही खिलाकर मुझे तो अच्छा फन्देमें फँसा ! एक फन्दे को काटते हुए एक दूसरे फन्देमें फँस गया ! बचनेका उपाय सोचते ही दिमाग गर्म हो गया और उस निरीह अभागीके प्रति क्रोध और विरक्तिकी सीमा न रही। और वह शैतान बाबा ! मनाने लगा कि अब वह घर न पहुँच सके, रास्तेमें ही सर्दी-गर्मीसे मर जाय । पर यह आशा भित्तिहीन है। अच्छी तरह जानता हूँ कि वह आदमी किसी तरह भी नहीं मरेगा और जब उसे मेरे मकानका पता एक बार लग गया है तो फिर आयेगा, तथा चाहे जैसे भी हो, रुपये वसूल करेगा । हो सकता है कि इस बार उन्हीं हाकिम पुरुष महाशयको भी साथ लावे । एक ही उपाय है—यः पलायति स जीवति । टिकट खरीदने गया पर जहाजमें स्थानाभाव,—सब टिकट पहलेसे ही बिक गये हैं। अतः दूसरी मेलका इन्तजार करना होगा और उसमें अभी छह-सात दिनकी देर है।

एक उपाय और है, कि मकान बदल दिया जाय, बाबाको खोजनेपर भी न मिले। पर इतनी अच्छी जगह इतनी जल्दी कहाँ मिलेगी ? किन्तु शिकारीके हाथों प्राण बचानेके सम्बन्धमें हालत ऐसी नाजुक हो गई है कि अच्छे-बुरेका प्रश्न ही गौण है,—यथारम्भं तथा गृहम्।

डर है कि मेरा गुप्त उद्वेग कहीं रतनकी नजरोंमें न आ जाय। पर मुश्किल तो यह है कि वह यहाँसे टलना ही नहीं चाहता । काशीकी अपेक्षा उसे कलकत्ता ज्यादा पसन्द आ गया है। पूछा, "चिट्ठीका जवाब लेकर क्या तुम कल ही जाना चाहते हो रतन ?"

रतनने फौरन ही जवाब दिया, "जी नहीं। आज दोपहरको मैंने माँको एक पोस्टकार्ड डाल दिया है कि कलकत्तेमें मुझे चार-पाँच दिनकी देर होगी। सब सोसायटी (=अजायबघर) और जीवित सोसायटी (=चिड़ियाखाना) बिना देखे नहीं जाऊँगा। अब फिर कब आना हो, इसका तो कोई ठिकाना नहीं।'

मैंने कहा, "पर माँ तो चिन्तित हो सकती हैं।

"जी नहीं। लिख दिया है कि गाड़ीमें लगे हुए धक्कोंकी थकान अभीतक दूर नहीं हुई है।"

"पर चिट्ठीका जवाब—"

"जी, दीजिये न। कल ही रजिस्ट्रीसे भेज दूँगा। उस मकानमें मौंकी चिट्ठी खोलनेका साहस यम भी नहीं करेगा।"

चुपचाप बैठा रहा। नाई-भैरोके सामने एक भी तरकीब नहीं चली। सब प्रस्तावोंको रद कर दिया।

जाते वक्त बाबा रुपयोंकी बातका प्रचार कर गये थे। परन्तु कोई इस बातका भ्रम न कर ले कि उन्होंने हृदयकी उदारता या अधिक श्रद्धाके कारण पेश किया हो। वे तो ऐसा करके गवाह बना गये हैं।

रतनने ठीक इसी बातका अन्दाज लगाया। कहा, "बाबू, अगर आप नाराज न हों तो एक बात कहूँ।"

"क्या बात रतन?"

रतनने कुछ संकोचके साथ कहा, "ढाई हजार रुपये तो कम रकम नहीं है बाबू, वे कौन होते हैं जिनकी शादीके लिए आपने इतना रुपया ख्वामख्वाह देनेको कहा है? इसके अलावा वह बूढ़ा बाबा हो या और कोई, लेकिन अच्छा आदमी नहीं है। उसे देने कहना अच्छा नहीं हुआ बाबू।"

उसका मन्तव्य सुनकर जैसे अनिर्वचनीय आनन्द मिला वैसे ही मनको जोर भी मिला और यही मैं चाहता था। तथापि, अपनी भाषामें किंचित् सन्देहका आभास देकर बोला, "कहना ठीक नहीं हुआ—क्यों रतन?"

रतन बोला, "हाँ बाबू, निश्चय ठीक नहीं हुआ। रुपये भी तो कम नहीं हैं, और फिर किसलिए,—कहिये तो?"

'ठीक तो है।" मैंने कहा, "तो नहीं देंगे।"

आपसमें थोड़ी देरतक देखनेके बाद रतनने कहा, "पर छोड़ेगा क्यों?"

मैंने कहा, "नहीं छोड़ेगा तो क्या करेगा? लिखकर तो दिया ही नहीं है और फिर, यही कौन जानता है कि उस वक्त मैं यहाँ रहूँगा या कहाँ भाग जाऊँगा?"

रतन पलभर चुप रहकर हँसा। बोला, "बाबू, आप बूढ़ेको पहचान नहीं सके। उस आदमीको शर्म और मान अपमान छू तक नहीं गया है। रो-धोकर, भीख माँगकर या डरा-धमकाकर वह रुपये किसी-न-किसी तरह लेगा ही। अगर यहाँ आपसे मुलाकात न होगी तो बहूजीको साथ लेकर वह काशी अवश्य

ही नहीं, लखनऊके नाटक-ऑफिस हार मान लेंगे,—यह अस्वीकार नहीं करूँगा। इस बातका विश्वास हो गया कि इस लिखनेके प्रभावसे ही नम्बरदारजीका पौत्र चौदह गिन्नी पूरी लेकर सातवें दिन ही आकर हाजिर हो गया था।

अतएव, दूसरे दिन सुबह मैं भी चल दिया और चाचाने इसकी जाँच खूब अच्छी भाँतिसे कर ली कि मैंने रुपये सचमुच ही अपने साथ ले लिये हैं, कोई प्रतारणा तो नहीं कर रहा हूँ। बोले—

"रुपया परखना देखकर, कपड़ा लेना ठोककर। अरे भाई, हम देवता तो हैं नहीं, आदमी हैं,—भूल होते क्या देर लगती है!"

ठीक तो है! दान कर सकनेसे ही काफी बड़ा गया है। उसके हाथों चिट्ठीका जवाब भेज दिया है। लिख दिया है—तथास्तु। क्या इस बातसे न कह सका कि कोई ठीक नहीं है। इस त्रुटिके लिए अपने गुरुसे क्षमा करनेकी भी प्रार्थना कर दी है।

यथासमय गाँव पहुँचा, मकानके सब आदमियोंकी दुश्चिन्ता दूर हुई। जो आदर और सम्मान मिला, उसे बतानेके लिए कोषमें शब्द नहीं हैं।

सम्बन्ध पक्का करने और आशीर्वाद देनेके उपलक्ष्यमें कालिदास बाबूसे परिचय हुआ। वह जैसे सुने जिलाके हैं वैसे ही धनी भी। सबको वह स्मरण करानेके अलावा कि वे बहुत रुपयेवाले हैं, ऐसा नहीं मालूम पड़ा कि संसारमें और कोई दूसरा कसूर उनका है। सब धन खुद उन्हींका कमाया हुआ है। वह घमंडसे कहा, "जनाब, किस्मतको मैं नहीं मानता, जो कुछ कमाया वह सब अपने बाहुबलसे। देवी-देवताओंके अनुग्रहकी भिक्षा भी मैं नहीं माँगता। मैं कहता हूँ कि देवताकी दुहाई कापुरुष देते हैं।"

बड़े आदमी और छोटे-मोटे ताल्लुकेदार होनेके कारण उनके यहाँ गाँवके प्रायः सब आदमी उपस्थित थे और शायद अधिकांशके वे महाजन थे और बहुत बड़े महाजन—अतएव सभीने ही एक स्वरसे उनकी बातें मान लीं। तर्कपंचानन महाशयने एक संस्कृतका श्लोक सुनाया और आस-पासके उनके सम्बन्धमें दो-एक पुरानी कहानियोंका भी सूत्रपात हुआ।

उन्होंने एक अपरिचित और साधारण व्यक्ति समझकर मेरी ओर असम्मान पूर्ण दृष्टिसे देखा। उस वक्त रुपयोंके दुःखसे मेरा हृदय जल रहा था। यह दृष्टि मुझे सहन नहीं हुई। मैं अचानक बोल उठा, "यह तो नहीं जानता कि किस

परिमाणमें आपमें भावुकता है, पर यह मैं स्वीकार करता हूँ कि रुपये कमानेका अलौकिक स्वभाव है, आपका भावुकता प्रबल है।"

"इसके मानी ?"

मैंने कहा, "मानी कुछ नहीं। न तो वरको पहचानता हूँ और न कन्याको, फिर भी रुपये मेरे खर्च हो गये हैं और आपके सन्दूकमें पहुँच गये हैं। इसे तकदीर नहीं कहते तो और क्या कहते हैं ? आपने अभी कहा कि आप देवी-देवताओंका अनुग्रह नहीं लेते, लेकिन आपके लड़केके हाथकी अँगूठीसे लेकर बहूके गलेका हारतक मेरे अनुग्रहके दानसे बनेगा। हो सकता है कि बहू-भातकी दावत-तकका इन्तजाम मुझे ही करना पड़े।"

कमरेमें वज्रपात होनेपर भी शायद सब लोग इतने व्याकुल और विचलित न होते। आचार्य न जाने क्या कहनेकी कोशिश की, पर कुछ भी सुस्पष्ट या सुव्यक्त न हो सका। अन्तमें कालिदास बाबूने भीषण मूर्ति धारण कर कहा, "आप रुपये दे रहे हैं, यह कैसे मालूम हो ? और दे ही क्यों रहे हैं ?"

कहा, "क्यों दे रहा हूँ यह आप नहीं समझ सकते, आपको समझाना भी नहीं चाहता। पर सारा गाँव सुन चुका है कि मैं रुपये दे रहा हूँ, सिर्फ आपने ही नहीं सुना ! लड़कीकी माँने आपके सारे घरवालोंके हाथ-पैर जोड़े, पर आप अपने बी० ए० पास लड़केका मूल्य ढाई हजारसे एक पैसा भी कम करनेको राजी नहीं हुए। लड़कीका बाप चालीस रुपये महीनेकी नौकरी करता है, चालीस पैसे देनेकी भी उसमें शक्ति नहीं,—तब आपने यह नहीं सोचा कि आपके लड़केको खरीदनेके लिए अचानक उसके पास इतना रुपया कहाँसे आ गया ! कुछ भी हो, लड़के बेचनेके रुपये बहुत लोग लेते हैं, आप भी लें तो इसमें बुराई नहीं। पर इसके बाद चौधरियोंको अपने मकानमें बुलाकर रुपयोंका घमंड और न कीजियेगा। और यह भी याद रखियेगा कि आपने एक बाहरके आदमीके भिक्षा-दानसे लड़केकी शादी की है।"

उद्वेग और डरसे उनका मुँह काला हो गया। शायद उन्होंने यह सोचा कि अब कुछ भयंकर घटना होगी और कालिदास बाबू फाटक बन्द करवाकर लाठि पीठे पीटे बिना किसीको भी घरसे वापस न जाने देंगे। पर, थोड़ी देरतक चुप बैठे रहनेके बाद उन्होंने मुँह ऊपर उठाकर, "मैं रुपये नहीं लूँगा।"

मैंने कहा, "इसके मानी यह कि आप लड़केकी शादी यहाँ नहीं करेंगे।"

कालिदास बाबूने सिर हिलाकर कहा, "नहीं, यह नहीं। मैंने वचन दिया है कि व्याह करूँगा,—इसमें ज़रा भी फ़र्क न होगा। कालिदास मुखर्जी कही हुई बातके खिलाफ़ काम नहीं करता। आपका नाम क्या है?"

बाबाने म्लान कण्ठसे मेरा परिचय दिया। कालिदास बाबूने पहचानकर कहा, "ओः—ठीक है। इनके बापके साथ एक बार मेरा बहुत ज़बरदस्त फ़ौजदारी मामला चला था।"

बाबाने कहा, "जी हाँ, आप कुछ भी नहीं भूलते। ये उन्हींके लड़के हैं और रिश्तेमें मेरे नाती होते हैं।"

कालिदास बाबूने प्रसन्न कण्ठसे कहा, "ठीक है। मेरा बड़ा लड़का अगर ज़िन्दा रहता तो इतना ही बड़ा होता। बुधवारकी शादीमें आना, बेटा। हमारी ओरसे उस दिन तुम्हारा निमन्त्रण रहा।"

[illegible] उपस्थित था। उसने एक बार कृतज्ञ नेत्रोंसे मेरी ओर देखा और फौरन ही मुँह नीचा कर लिया।

मैंने उठकर प्रणाम किया। कहा, "चाहे कहीं भी रहूँ, लेकिन कमसे कम बहू भातके दिन आकर नववधूके हाथका अन्न खा जाऊँगा। पर मैंने बहुत-सी अप्रिय बातें कही हैं, आप मुझे क्षमा करेंगे।"

कालिदास बाबू बोले, "यह सच है कि अप्रिय बातें कही हैं, पर मैंने क्षमा भी कर दिया है। अभी जानेका काम नहीं श्रीमन्त। शुभ कार्यके उपलक्ष्यमें मैंने थोड़ा-सा खानेका भी आयोजन किया है। तुम्हें खाकर जाना होगा।"

"जैसा कहेंगे वही होगा", कहकर फिर बैठ गया।

उस दिन पात्रको आशीर्वाद देनेसे लेकर उपस्थित अभ्यागतोंके खाने-पीने तकके सारे काम निर्विघ्न सुसम्पन्न हो गये। इस अध्यायके प्रारम्भमें वधुपरेशके बारेमें जिस नियमका उल्लेख किया था, उसके व्यतिक्रमका एक उदाहरण ढूँढ़ना बेकार है। संसारमें सिर्फ यही एक उदाहरण अपनी आँखोंसे देखा है। कारण, निःसम्बल, अपरिचित, असमर्थ लड़कीके बापका कान ऐंठते ही जहाँ रुपये वसूल होते हैं, वहाँ पैगम्बर बनकर हाथ जोड़नेपर बापके मालसे निस्तार नहीं मिलता। निष्ठुर, निर्दय इत्यादि गाली-गलौज करके समाज और तकदीरको धिक्कारनेपर किंचित् क्षोभ मिट सकता है, पर प्रतिकार नहीं होता क्योंकि दूसरेके बापके हाथमें प्रतिकार नहीं है, वह तो लड़कीके बापके हाथमें ही है।

## ५

गौहरकी खोजमें जानेपर नवीनसे मुलाकात हुई। वह मुझे देखकर खुश हुआ। लेकिन उसका मिजाज बहुत रूखा था। बोला, "जाकर वैष्णवियोंके आश्रममें देखिये, कम्बख्त तो घर ही नहीं आये हैं।"

"यह क्या मामला है नवीन? यह वैष्णवी कहाँसे आ गई?"

"एक वैष्णवी नहीं, पूराका पूरा एक दल आ जुटा है।"

"वे कहाँ रहती हैं?"

"वहीं मुरारीपुरके अखाड़ेमें।" कहकर नवीनने एक निश्वास छोड़ा, फिर कहा, "राम बाबू, अब न तो वे राम हैं और न वह अयोध्या। बूढ़े मधुरदास बाबाजीके मरते ही उनकी जगह एक छोकरा वैरागी आ गया है, उसके कोई चार गण्डा सेवा-दासी हैं। द्वारिकादास वैरागीसे हमारे बाबूकी खूब मिलता है,—वहीं तो पड़े रहते हैं।"

चकित होकर पूछा, "पर तुम्हारे बाबू तो मुसलमान हैं। वैष्णव-वैरागी अपने आश्रममें उन्हें रहने कैसे देंगे?"

नवीनने नाराज होकर कहा, "इन सब बाउल संन्यासियोंको क्या धर्माधर्म का ज्ञान है? ये जाति-जन्म कुछ भी नहीं मानते। जो भी कोई उन्हें मिलता है, वे उसे ही अपने दलमें खींच लेते हैं, सोच-विचार कुछ नहीं करते।"

पूछा, "पर उस बार जब मैं तुम्हारे यहाँ दस-पाँच दिन था, तब तो गौहरने उनके बारेमें कुछ नहीं कहा?"

नवीन बोला "कहते तो कमबख्तके गुण-अवगुण जाहिर नहीं हो जाते? सिर्फ इन कई दिनों ही बाबू अखाड़ेके पास नहीं गये। पर जैसे ही आप गये वैसे ही कापी और कलम लिये बाबू अखाड़ेमें जा धमके।"

प्रश्न करनेपर मालूम हुआ कि द्वारिका बाउल गाना गाने और दोहे बनानेमें सिद्धहस्त है। गौहर इस प्रलोभनमें फँस गया। उसकी कविता सुनाता है, उससे अपनी गलतियोंका संशोधन करा लेता है और कमलकली एक युवती वैष्णवी है—उसी आश्रममें रहती है। वह देखनेमें अच्छी है, गाना अच्छा गाती है। उसकी बातें सुनकर लोग मुग्ध हो जाते हैं। कभी-कभी वैष्णवोंकी सेवाके लिए गौहर रुपये-पैसे भी देता है। अखाड़ेकी पुरानी दीवार जीर्ण

होकर गिर गई थी, गौहरने अपने खर्चेसे उसकी मरम्मत करा दी है। पर काम उसने उस सम्प्रदायके लोगोंके अगोचर चुपचाप ही किया है।"

मुझे याद आया कि बचपनमें इस अखाड़ेके बारेमें बातें सुनी थीं। पुराने जमानेमें महाप्रभुके एक भक्त शिष्यने इस अखाड़ेकी प्रतिष्ठा की थी। तबसे शिष्य-परम्पराके अनुसार वैष्णव इसमें वास करते आ रहे हैं। अत्यन्त कुतूहल पैदा हुआ। कहा, "नवीन, मुझे एक बार अखाड़ा दिखा सकोगे?"

नवीनने सिर हिलाकर इनकार किया। बोला, "मुझे बहुत काम है और आप तो इसी देशके आदमी हैं, खुद ही न खोज सकेंगे? आध कोससे ज्यादा दूर नहीं, इस सामनेके रास्तेसे उत्तरकी ओर सीधे जानेपर ही आपको दिखाई दे जायगा, किसीसे पूछना नहीं पड़ेगा। सामनेवाले तालाबके नीचे वृन्दावन-लीला हो रही होगी। दूरसे ही कानोंमें आवाज पहुँच जायगी,—ढूँढ़ना नहीं पड़ेगा।"

मेरे जानेका प्रस्ताव नवीनने शुरूसे ही पसन्द नहीं किया। मैंने पूछा, "वहाँ क्या होता है,—कीर्तन?"

नवीनने कहा, "हाँ, दिन-रात मँजरी और करतालको चैन नहीं मिलती।"

मैंने हँसकर कहा, "यह तो अच्छा ही है नवीन। जाऊँ, गौहरको पकड़ लाऊँ।"

इस बार नवीन भी हँसा, बोला, "हाँ, जाइए। पर देखियेगा कि वहाँ कमललताका कीर्तन सुनकर कहीं आप खुद ही न अटक जायँ।"

"देखूँ, क्या होता है।" कहकर हँसता हुआ तीसरे पहर कमललता वैष्णवीके अखाड़ेमें जानेके लिए चल दिया।

अखाड़ेका पता जब चला तब शायद शाम हो चुकी थी। दूरसे कीर्तन या मँजरी करतालकी ध्वनि तो सुनाई नहीं दी, पर पुरातन बकुलका वृक्ष फौरन ही नजर आ गया, जिसके नीचे टूटी हुई वेदी है। पर एक भी व्यक्ति दिखाई नहीं दिया। एक क्षीण पथकी रेखा टेढ़ी-मेढ़ी होकर परकोटेके किनारे किनारे नदीकी ओर चली गई है। अनुमान किया कि उधर शायद किसीसे कुछ खबर मिले, अतएव उधर ही पैर बढ़ाये। गलती नहीं की। शीर्ण-संकीर्ण बेंतवनसे ढकी हुई नदीके किनारे एक परिष्कृत और गोबरसे पुती हुई कुछ उच्च भूमिपर गौहर और दूसरे एक व्यक्ति बैठे हैं।—अन्दाज लगाया कि ये ही बैरागी द्वारिकादास हैं,—अखाड़ेके वर्तमान अधिकारी। नदीका किनारा होनेकी वजहसे

वहाँ तब तक सन्ध्याका अन्धकार घना नहीं हुआ था, बाबाजीको बहुत अच्छी तरहसे देख सका। देखनेमें वह आदमी भद्र और ऊँची जातिका ही जान पड़ा। वर्ण श्याम, दुबला-पतला होनेके कारण कुछ लम्बा मालूम होता है, साधुके साज बगलेकी तरह सामनेकी ओर झुके हुए हैं, मूँछ-दाढ़ी ज्यादा नहीं है,—थोड़ी है। आँखोंमें और मुँहपर एक स्वाभाविक हँसीका भाव है। उम्रका ठीक अन्दाज नहीं लगा सका, तो भी पैंतीस-छत्तीससे ज्यादा नहीं जान पड़ी। दोनोंमें किसीने भी मेरे आगमन और उपस्थितिपर लक्ष्य नहीं किया दोनों ही नदीके उस पार पश्चिम दिगन्तमें आँखें गड़ाये स्तब्ध बने थे। वहाँ नाना रंग और नाना प्रकारके मेघोंके टुकड़ोंके बीच तृतीयाका क्षीण पांडुरंग चन्द्रमा चमक रहा है, मानो उसके कपालके बीचमें अत्युज्ज्वल सान्ध्य तारा उदित हो रहा है। बहुत नीचे दिखाई देते हैं दूर ग्रामोंके नीचे पेड़-पौधे,—मानो इनका कहीं अन्त नहीं, सीमा नहीं। काले, सफेद, पीले—नाना रंगोंके टूटे-फूटे बादलोंपर उस वक्त भी अस्तंगत सूर्यकी शेष दीप्ति खेल रही थी,—ठीक वैसे ही जैसे कि किसी दुष्ट लड़केके हाथमें रंगकी तूलिका पड़ जानेसे तस्वीरका पूरा भाव हो रहा हो। यह आनन्द क्षणभर ही रहा,—क्योंकि इतनेमें ही चित्रकारने आकर कान मल दिये और हाथसे तूलिका छीन ली।

उस खरस्रोता नदीका थोड़ा-सा हिस्सा शायद गाँववालोंने साफ कर लिया है। सामनेके उस स्वच्छ काले और गहरे पानीपर छोटी-छोटी रेखाओंमें चन्द्रमा और सान्ध्य तारेका प्रकाश पास-पास ही पड़कर झिलमिला रहा है,—मानो सुनार कसौटीपर सोना घिसकर दाम आँक रहा हो। पास ही कहीं वनमें सैकड़ों वन-मल्लिकाएँ खिली हैं और मानो उनकी गन्धसे सारी वायु भारी हो उठी है। निकटके ही किसी पेड़के असंख्य चिड़ियोंके घोंसलोंसे उनके बच्चोंकी एक-सी ची-ची विचित्र मधुरतासे कानोंमें अविराम आ रही है। यह सब ठीक है, और सहज-चित्त जो दो आदमी जड़-भरतकी तरह बैठे हुए हैं, इसमें सन्देह नहीं, वे भी कवि हैं। पर धर्मके वश इस जंगलमें मैं यह सब देखने नहीं आया हूँ। नवीनने कहा था कि वैष्णवियोंका एक दल यहाँ है और उनमें कमललता वैष्णवी सबसे श्रेष्ठ है। वे कहाँ हैं?

पुकारा, "गौहर!"

ध्यान भंग कर गौहर हतबुद्धिकी तरह मेरी ओर ताकता रह गया।

बाबाजीने उसे बता दिखाकर कहा, "गुसाईं, ये ही तुम्हारे श्रीकान्त हैं न?"

गौहरने तेजीसे उठकर मुझे बड़े जोरसे बाहुपाशमें आबद्ध कर लिया, इस तरह कि जैसे उसका वह आवेग रुकना ही नहीं चाहता हो। किसी तरह मैं अपनेको मुक्त कर बैठ गया। बोला, "गुसाईंजीने मुझे एकाएक कैसे पहचान लिया?"

बाबाजीने हाथ हिलाया, "यह नहीं होगा गुसाईं, इसमेंसे आदर-बाचक 'जी' बाद देना होगा। तब ही तो रस आयेगा।"

मैंने कहा, "अच्छा, बाद दे दिया। लेकिन एकाएक मुझे कैसे पहचाना?"

बाबाजीने कहा, "एकाएक कैसे पहचानूँगा? तुम तो वृन्दावनके हमारे पहचाने हुए हो गुसाईं, और तुम्हारी दोनों आँखें तो रसकी समुद्र हैं जो देखते ही आँखोंमें भर जाती हैं। जिस दिन कमललता आई थी, उसकी दोनों आँखें भी ऐसी ही थीं,—उसे देखते ही पहचान गया और बोल उठा, 'कमललता, कमललता, इतने दिनों कहाँ थी?' कमल आकर जो अपनी हो गई तो उसका आदि-अन्त, विरह-विच्छेद नहीं रहा। यही तो साधना है गुसाईं, इसीको तो कहता हूँ रसकी दीक्षा।"

मैंने कहा, "कमललता देखने ही तो आया हूँ गुसाईं, वह कहाँ है?"

बाबाजी बहुत खुश हुए। बोले, "उसे देखोगे? पर गुसाईं तुम उससे अपरिचित नहीं हो, वृन्दावनमें उसे अनेक बार देखा है। शायद भूल गये हो, पर देखते ही पहचान जाओगे कि यह कमललता है। गुसाईं, उसे एक बार बुलाये न।" कहकर बाबाजीने गौहरको पुकारनेका इशारा किया। इनके निकट सब 'गुसाईं' हैं। बोले, "कहो कि श्रीकान्त तुम्हें देखने आया है।"

गौहरके चले जानेके बाद पूछा, "गुसाईं, मेरे बारेमें सारी बातें शायद गौहरने तुम्हें बताई हैं?"

बाबाजीने सिर हिलाकर कहा, "हाँ, सब बताया है। जब उससे पूछा कि 'गुसाईं, तुम इस सात दिन क्यों नहीं आये?' तो उसने कहा कि श्रीकान्त आये थे।' यह भी उसने कहा कि 'तुम फिर जल्दी ही आओगे।' यह भी मालूम हुआ कि तुम बर्मा जानेवाले हो।"

सुनकर रूस्तोरको साँस छोड़कर मन-ही-मन मैंने कहा, रक्षा हुई। बर

कि वास्तवमें किसी अलौकिक आध्यात्मिक शक्ति-बलके कारण तो ये मुझे देखते ही नहीं पहचान गये हैं। कुछ भी हो, यह मानना ही पड़ेगा कि मेरे बारेमें इस क्षेत्रमें उनका अन्दाज गलत नहीं है।

बाबाजी अच्छे ही जान पड़े। कमसे कम असाधु प्रकृतिके नहीं मालूम हुए। बहुत सरल। पर बाबाजीने सरलतासे स्वीकार कर लिया कि न जाने क्यों गौहरने मेरी सब बातें,—अर्थात् जितना वह जानता है इन लोगोंसे कह दी हैं। कविता और वैष्णव-रस-चर्चामें वे कुछ-कुछ जानकार-से,—कुछ विद्याप्राप्त-से मालूम हुए।

थोड़ी देर बाद ही गौहर-गुसाईंके साथ कमललता आकर हाजिर हुई। उम्र तीससे ज्यादा नहीं होगी,—श्यामवर्ण, इकहरा बदन, हाथमें कुछ चूड़ियाँ हैं पीतलकी,—सोनेकी भी हो सकती हैं। बाल छोटे-छोटे नहीं हैं, गिरह देकर पीठपर झूल रहे हैं। गलेमें तुलसीकी माला और हाथकी थैलीके भीतर भी तुलसीकी जपमाला है। छापे-तिलकका बहुत ज्यादा आडम्बर नहीं है अथवा सुबहके वक्त तो था, पर इस वक्त कुछ मिट गया है। उसके मुखकी ओर देखकर मैं अत्यन्त आश्चर्यान्वित हो गया। सविस्मय यह खयाल होने लगा कि इन आँखोंका और चेहरेका भाव तो जैसे परिचित है, और चलनेका ढंग भी जैसे पहले कहीं देखा है।

वैष्णवीने बात शुरू की। फौरन ही समझ गया कि वह भीखके स्तरकी प्राणी नहीं है। उसने किसी तरहकी भूमिका नहीं बाँधी। मेरी ओर सीधे देखकर कहा "कहो गुसाईं, पहचान सकते हो?"

मैंने कहा, "नहीं। लेकिन ऐसा लगता है कि जैसे कहीं देखा है।"

वैष्णवीने कहा, "वृन्दावनमें देखा था। बड़े गुसाईंजीसे नहीं सुना?"

मैंने कहा, "सो सुना है। पर मैं तो जन्म-भर कभी वृन्दावन नहीं गया।"

वैष्णवीने कहा "गये कैसे नहीं! बहुत पुरानी बात है, इसलिए अचानक याद नहीं आ रही है। वहाँ गायें चराते वक्त लौटकर आते, वन-फूलोंकी माला गूँथकर हमारे गलेमें पहनाते—सब भूल गये!" यह कहकर वह होंठोंको दबाकर धीरे-धीरे हँसने लगी।

मैंने यह तो समझा कि मजाक कर रही है। पर यह ठीक नहीं कर सका कि प्रिय या कटु। गुसाईंजीने, बोली, "रात हो रही है, अब बगीचेमें क्यों बैठे

हो ! भीतर चलो ।"

मैंने कहा, "जंगलके रास्ते हमें बहुत दूर जाना होगा । कल फिर आयेंगे ।"

वैष्णवीने पूछा, "यहाँका पता किसने बताया ? नवीनने ?"

"हाँ उसीने ।"

"कमललताकी बात नहीं बताई ?"

"हाँ, बताई थी ।"

इस बारेमें तुम्हें सावधान नहीं किया कि वैष्णवीका साथ छोड़कर अचानक बाहर नहीं आया जा सकता ?"

हँसते हुए बोला, "हाँ, यह भी कहा है ।"

वैष्णवी हँस पड़ी । बोली, "नवीन होशियार आदमी है । उसकी बातें न मानकर अच्छा नहीं किया ।"

"क्यों भला ?"

वैष्णवीने इसका जवाब नहीं दिया । गौहरको दिखाते हुए कहा, "गुसाईंने कहा था कि नौकरी करनेके लिए विदेश जा रहे हो । पर तुम्हारे तो कोई नहीं है, फिर नौकरी क्यों करोगे ?"

"तब क्या करूँ ?"

"हम जो करती हैं । गोविन्दजीका प्रसाद तो कोई छीन नहीं सकता ?"

"यह जानता हूँ । पर वैरागीगीरी मेरे लिए नई नहीं है ।"

वैष्णवीने हँसकर कहा, "समझती हूँ । शायद प्रकृति सहन नहीं करती ?"

"नहीं, ज्यादा दिन सहन नहीं करती ।"

वैष्णवी होंठ दबाकर हँसी । बोली, "तुम्हारा काम अच्छा है । भीतर आओ उन लोगोंसे तुम्हारा परिचय करा दूँ । यहाँ कमलोंका वन है ।"

'सुना है, पर अँधेरेमें लौटेंगे कैसे ?"

वैष्णवी फिर हँसी, बोली, "अँधेरेमें हम लौटने ही क्यों देंगी ? अंधकार दूर हो जाय ही । तब जाना । आओ ।"

"चलो ।"

वैष्णवीने कहा, "गौर ! गौर !"*

"गौर गौर" कहते हुए मैंने भी अनुसरण किया ।

---

* 'गौर' का मतलब यहाँ गौरांग-महाप्रभु या वैष्णवोंसे है ।

## ६

हालाँ कि धर्माचरणमें मेरी रुचि और विश्वास नहीं है, किन्तु जिनका विश्वास है उनको बाधा नहीं पहुँचाता। मनमें निश्चय रूपसे जानता हूँ कि मैं इस दुस्तर विषयका ओर-छोर कभी न खोज पाऊँगा। तथापि, धार्मिकोंकी मैं भक्ति करता हूँ। विख्यात स्वामीजी और सुख्यात बापूजी,—किसीको भी अश्रद्धा नहीं करता, दोनोंकी ही वाणी मेरे कानोंमें समान मधुकी वर्षा करती है।

विशेषज्ञोंके मुँहसे सुना है कि बंगालकी आध्यात्मिक साधनाका निगूढ़ रहस्य वैष्णव सम्प्रदायमें ही गुप्त है, और यही बंगालकी वाञ्छित अपनी चीज है। इसके पहले संन्यासी और साधुओंकी थोड़ी-बहुत संगत की है। एक-आधका विवरण जाहिर करनेकी इच्छा नहीं है। पर इस दफा अगर दैवात् वाञ्छित चीज नसीब होती हो तो संकल्प किया कि इस मौकेको व्यर्थ नहीं जाने दूँगा। पुँटूके बहू-भातके निमन्त्रणमें मुझे जाना ही होगा। कमसे कम कमललताके निर्मल मेलके बहाने ये कई दिन अगर इन वैष्णवी-अखाड़ेके आस-पास कहीं काटने पड़े तो और चाहे जो हो, जीवनके संचयमें विशेष नुकसान न होगा।

अन्दर जाकर देखा कि कमललताका कहना झूठ नहीं था। यहाँ कमलोंका ही वन है, पर छिन्न-विच्छिन्न। मत्त हाथियोंसे साक्षात् तो नहीं हुआ पर उनके बहुत-से पदचिह्न विद्यमान थे। नाना उम्र और तरह-तरहके चेहरोंकी वैष्णवियाँ नाना कामोंमें लगी हुई हैं: कोई लड्डू बना रही है, कोई मैदा गूँथ रही है, कोई फल-मूल सजा रही हैं,—यह सब ठाकुरजीके रातके भोगकी तैयारियाँ हैं। एक अपेक्षाकृत छोटी उम्रकी वैष्णवी ध्यानमग्न हो फूलोंकी माला गूँथ रही है, और एक उसीके निकट बैठी हुई नाना रंगके रंगे हुए छोटे-छोटे कपड़ोंके टुकड़े सावधानीसे कुंचित करके तहसे रख रही है। सम्भवतः श्रीगोविन्द जी कल स्नानके बाद उन्हें पहनेंगे। कोई भी खाली नहीं है। उनका काममें आग्रह और एकाग्रता देखकर आश्चर्य होता है। सबने मेरी ओर ताका पर निमेष-मात्रके लिए। कुतूहलका अवसर नहीं है। उनके होंठ हिल रहे हैं, शायद मन-ही-मन जप हो रहा है। इधर समय खतम हो गया है। एक-एक करके दिये जलने शुरू हो गये हैं। कमललताने कहा, "चलो, भगवान्‌को नमस्कार कर आवें। किन्तु, अच्छा, यह तो बताओ कि तुम्हें क्या कहकर पुकारूँ? 'नये गुसाईं' कहकर पुकारूँ तो कैसा?"

मैंने कहा, "क्यों नहीं पुकारतीं ? तुम्हारे यहाँ जब गौहरतक 'गौहर गुसाईं' हो गया है, तब मैं तो कमसे कम ब्राह्मणका लड़का हूँ। पर मेरे नामने क्या बुराई की है ? उसीके साथ 'गुसाईं' जोड़ दो न।"

कमललताने होंठ दबाकर हँसते हुए कहा, "यह नहीं होगा ठाकुर, नहीं होगा। वह नाम मैं नहीं ले सकती,—अपराध होता है। भागो!"

"मानता हूँ, पर अपराध किसका ?"

"किसका —यह सुनकर तुम क्या करोगे तुम तो लूप हो!"

जो वैष्णवी माला गूँथ रही थी वह हँस पड़ी और उसने मुँह नीचा कर लिया। ठाकुरजीके कमरेमें काले पत्थर और पीतलकी राधा-कृष्णकी युगल मूर्तियाँ हैं। एक नहीं, बहुत-सी। यहाँ भी पाँच-छह वैष्णवियाँ काममें लगी हुई हैं। आरतीका वक्त हो रहा है, साँस लेनेकी भी फुरसत नहीं है।

भक्तिपूर्वक यथारीति प्रणाम कर बाहर आ गया। ठाकुरजीके कमरेके अलावा और सब कमरे मिट्टीके हैं, पर साफ-सफाईकी सीमा नहीं है। बिना आसनके कहीं भी बैठते संकोच नहीं होता, तथापि कमललताने सामनेके बरामदे में एक ओर आसन बिछा दिया। कहा, "बैठो, तुम्हारे रहनेका कमरा-वमरा ठीक कर आऊँ।"

"मुझे क्या आज यहीं रहना पड़ेगा ?"

"क्यों, डर क्या है ? मेरे रहते तुम्हें तकलीफ नहीं होगी।"

मैंने कहा, "तकलीफके लिए नहीं कहता पर गौहर जो नाराज होगा।"

वैष्णवीने कहा, "यह भार मेरे ऊपर है। मेरे रहनेपर तुम्हारा मित्र जरा भी नाराज न होगा।" कहकर वह हँसती हुई चली गई।

मैं अकेला बैठा हुआ अन्यान्य वैष्णवियोंका काम देखने लगा। सचमुच ही उनके पास नष्ट करनेको वक्त भी बचा नहीं है। मेरी ओर किसीने घूमकर भी नहीं देखा। करीब दस मिनट बाद जब कमललता लौटकर आई तब काम खतम कर सब उठ गई थीं। पूछा, "तुम इस मठकी अधिकारिणी हो क्या ?"

कमललताने जीभ काटकर कहा, "हम सब गोविन्दजीकी दासी हैं,—कोई छोटा-बड़ा नहीं है। एक-एकपर एक-एकका भार है। मेरे ऊपर प्रभुने यह भार दिया है।" कहकर उसने मन्दिरके उद्देश्यसे हाथ जोड़कर सिरसे लगा लिये। कहा, "अब कभी ऐसी बात जबानपर मत लाना।"

मैंने कहा, "ऐसा ही होगा। अच्छा, बड़े गुसाईं और गौहर गुसाईं क्यों नहीं दिखाई दे रहे हैं।"

वैष्णवीने कहा, "वे अभी आते ही होंगे। नदीमें स्नान करने गये हैं।"

"इतनी रातको! और इस नदीमें!"

वैष्णवीने कहा "हाँ।"

"गौहर भी!"

"हाँ, गौहर गुसाईं भी।"

"पर मुझे ही क्यों नहीं स्नान कराया!"

वैष्णवीने हँसकर कहा, "हम किसीको स्नान नहीं कराती। वे अपने आप करते हैं। भगवान्‌की दया होनेपर एक दिन तुम भी करोगे और उस दिन मना करनेपर भी नहीं मानोगे।"

मैंने कहा, "गौहर भाग्यवान् है। पर मेरे पास तो रुपया नहीं है। मैं गरीब आदमी हूँ इस कारण शायद मेरे प्रति परमात्माकी दया न हो।"

वैष्णवी शायद इशारा समझ गई और नाराज होकर कुछ कहनेवाली ही थी पर कहा नहीं। फिर बोली, "गौहर गुसाईं कुछ भी हों, पर तुम भी गरीब नहीं हो। जो आदमी ढेर रुपया देकर दूसरेकी लड़कीका उद्धार करता है भगवान् उसे गरीब नहीं मानते। तुम्हारे ऊपर भी दया होना आश्चर्य नहीं है।"

मैंने कहा, "यह तो बड़ डरकी बात है। तो भी किस्मतमें जो लिखा है वह होगा ही, टाला नहीं जा सकता,—पर पूछता हूँ कि कन्याके उद्धारकी खबर तुम्हें कहाँसे मिली!"

वैष्णवीने कहा, "हमें चार जगहसे भीख माँगनी पड़ती है, इसलिए हमें सब खबरें मिल जाती हैं।"

"पर यह खबर शायद अभीतक नहीं मिली है कि मुझे रुपये देकर लड़कीका उद्धार नहीं करना पड़ा है!"

वैष्णवी कुछ विस्मित हुई। बोली, "नहीं, यह खबर नहीं मिली। पर हुआ क्या शादी टूट गई!"

"शादी नहीं टूटी, लेकिन कालिदास बाबू टूट गये हैं,—खुद दूल्हाके बाप ही। लड़कीको देखकर दूल्हेकी मिठाईके थालसे भिड़े हुए हलवेको हाथ पसारकर लेनेमें उन्हें शर्म आई। इससे मैं भी बच गया।" कहकर मैं

सारा मामला इशारेमें बता दिया। वैष्णवीने सविस्मय कहा, "कहते क्या हो जी, यह तो बिलकुल अनहोनी बात हुई!"

"ईश्वरकी दया। सिर्फ गौहर गुसाईं ही क्या अँधेरेमें गम्भी नदीके पानीमें गोते लगायेगा, संसारमें और कहीं भी कुछ अनहोनी बात नहीं होगी? उनकी दीक्षा ही फिर किस तरह जाहिर होगी, बोलो?" कहकर जैसे ही मैंने वैष्णवीका मुँह देखा वैसे ही समझ गया कि यह ठीक नहीं हुआ,—सीमा लाँघ गया हूँ। वैष्णवीने किन्तु प्रतिवाद नहीं किया, मन्दिरकी ओर हाथ उठाकर उसने सिर्फ निःशब्द नमस्कार कर लिया। मानो अपराधको क्षमा करनेकी भिक्षा माँगी।

एक वैष्णवी एक बड़े थालमें मैदाकी पूरियाँ लिये हुए सामनेसे ठाकुरजीके कमरेकी ओर निकल गई। उसे देखकर कहा, "आज तुम्हारे यहाँ समारोह है। शायद कोई खास त्योहार है,—नहीं?"

वैष्णवीने कहा, "नहीं, आज कोई त्योहार नहीं है। यह हमारे यहाँका रोजका किस्सा है। ठाकुरजीकी दयासे कभी कमी नहीं रहती।"

"खुशीकी बात है। पर आयोजन शायद रातका ही ज्यादा होता है?"

वैष्णवी बोली, "सो भी नहीं। सेवामें सुबह-शामका कोई सवाल ही नहीं है। यदि दया करके दो दिन रह जाओ तो खुद ही सब देख लोगे। हम सब दासीकी दासी हैं, उनकी सेवा करनेके अलावा संसारमें हमारा और कोई काम तो है ही नहीं।" कहकर उसने मन्दिरकी ओर हाथ जोड़कर फिर एक बार नमस्कार किया।

पूछा, "दिनभर तुम लोगोंको क्या-क्या करना होता है?"

वैष्णवीने कहा, "आकर तो देखो, यही।"

"आकर देखा मसाला कूटना, रसोईके लिए तरकारी बनाना, दूध दुहना, माला गूँथना, कपड़ा रँगना—ऐसे ही और बहुत-से काम। तुम सब दिनभर क्या सिर्फ यही किया करती हो?"

वैष्णवीने कहा, "हाँ, दिनभर सिर्फ यही करती हैं।"

"पर यह सब तो केवल घर-गृहस्थीके काम हैं, सभी औरतें करती हैं। तुम भजन-साधन कब करती हो?"

वैष्णवी बोली, "यही हमारे भजन-साधना है।"

"यह रसोई बनाना, पानी भरना, कूटना-पछोरना, माला गूँथना, कपड़े रँगना,—इसीको 'साधना' कहते हैं?"

वैष्णवीने कहा, "हाँ, इसीको साधना कहते हैं। दास-दासियोंकी इससे बढ़कर साधना हमें और कहाँ मिलेगी गुसाईं?" कहते-कहते उसकी दोनों सजल आँखें मानो अनिर्वचनीय मधुरतासे परिपूर्ण हो उठीं। एकाएक मुझे खयाल हुआ कि इस अपरिचिता वैष्णवीका मुँह जितना सुन्दर है, उतना सुन्दर मुँह मैंने संसारमें कभी नहीं देखा। कहा, "कमललता, तुम्हारा मकान कहाँ है?"

वैष्णवीने आँचलसे आँखें पोंछकर हँसते हुए कहा, "पेड़की छाया।

"पर पेड़की छाया तो हमेशा न थी?"

वैष्णवीने कहा, "तब था ईंट और काठके बने हुए किसी मकानका एक छोटा-सा कमरा। पर कहानी सुनानेका वक्त तो अब नहीं है गुसाईं। मेरे साथ आओ, तुम्हारा नया कमरा दिखा दूँ।"

कमरा बढ़िया है। उसने बाँसकी खूँटीपर टँगा हुआ एक साफ रेशमी कपड़ा दिखाते हुए कहा, "यह पहनकर ठाकुरजीके कमरेमें आना। देखो, देर न करना।" कहकर वह तेजीसे चली गई।

एक ओर एक छोटे-से तख्तपर बिछौना बिछा है। निकट ही एक चौकीपर कुछ किताबें और एक थालीमें बकुल-फूल रखे हैं। कभी-कभी कोई प्रदीप जलाकर शायद धूप जला गया है, कमरा अब भी उसकी गन्ध और धुएँसे भरा हुआ था,—बहुत अच्छा लगा। दिनभरकी क्लान्ति तो थी ही —ठाकुर देवताओंसे हमेशा दूर-दूर रहता आया हूँ; उधर आकर्षण नहीं था,—बस कपड़े उतारकर झटसे बिछौनेपर लेट गया। यह किसका कमरा है, एक रातके लिए वैष्णवी न जाने किसकी शय्या मुझे उधार दे गई है,—अथवा शायद यह उसीकी है,—इन सब विचारोंसे मेरा मन स्वभावतः ही बहुत संकोच अनुभव करता है। पर आज कुछ भी खयाल न हुआ, मानो न जाने कबसे परिचित अपने ही आदमियोंके पास आ पहुँचा हूँ। शायद कुछ तन्द्रा आ गई थी कि इतनेमें ही जैसे किसीने दरवाजेके बाहरसे आवाज दी, "नये गुसाईं, मन्दिर नहीं आओगे? वे तुम्हें बुला जो रहे हैं।"

झटपट उठ बैठा। मंजीरेके साथ-साथ कीर्तनके गानेकी आवाज भी कानोंम

पहुँची। बहुत-से आदमियोंका समवेत कोलाहल ही नहीं था, गला बहुत भी जितनी मधुर थी उतनी ही स्पष्ट थी। स्त्रीका कण्ठ था,—बिना आँखोंसे देखे ही निस्सन्देह अनुमान किया कि कमललता है। नवीनका विश्वास है कि इस मीठे स्वरने ही उसके मालिकको पागल किया है। सोचा कि यह असम्भव नहीं है और बहुत असंगत भी नहीं है।

मन्दिरमें घुसकर एक ओर चुपचाप बैठ गया, किसीने फिरकर नहीं देखा। सबकी दृष्टि राधाकृष्णकी युगल-मूर्तिपर लगी थी। बीचमें खड़ी हुई कमललता कीर्तन कर रही है—

मदनगोपाल जय जय यशोदाके लालकी,
यशोदाके लाल जय जय, जय नंदलालकी।
नंदलाल जय जय गिरिधारीलालकी
गिरिधारीलाल जय जय गोविन्द-गोपालकी॥

इन थोड़ेसे सरल और साधारण शब्दोंके आलोड़नसे भक्तोंका गम्भीर वक्ष स्पन्द मथित होकर कौन-सा अमृत तरंगित हो उठता है, यह मेरे लिए उपलब्ध करना कठिन है। पर देखा कि उपस्थित व्यक्तियोंमेंसे किसीकी भी आँखें शुष्क नहीं हैं। गायिकाकी दोनों आँखोंको प्लावित कर झर झर अश्रु झर रहे हैं और शब्दोंके गुरुभारसे बीच-बीचमें उसका कण्ठ-स्वर जैसे टूट जाता है। मैं इन सब रसोंका रसिक नहीं हूँ, लेकिन मेरे मनके भीतर भी एकाएक न जाने कैसा होने लगा। द्वारिकादास बाबाजी भीतकी दीवारका सहारा लिये बैठे थे। यह पता नहीं चला कि वे सचेत हैं या अचेत। और फिर थोड़ी देर पहलेकी स्निग्ध हास्य-परिहास-चंचल कमललता ही नहीं, बल्कि साधारण गृह-कर्ममें निपुण जो सब वैष्णवियाँ अत्यन्त साधारण, तुच्छ और कुरूप लगी थीं वे भी मानो इस धूपके धुएँसे आच्छन्न घरके मन्द-म्लान दीपके प्रकाशमें अनन्तके लिए मेरी नजरोंमें अत्यन्त सुन्दर हो उठीं। मुझे भी मानो ऐसा लगा कि पत्थरकी यह निकरनी मूर्ति यथार्थमें आँखें मलकर देख रही है और कान लगाकर कीर्तनका समस्त माधुर्य उपभोग कर रही है।

आँखोंकी इस विह्वल-मुग्धतासे मैं बहुत डरता हूँ, व्यस्त होकर बाहर चला आया,—किसीने लक्ष्य भी नहीं किया। देखता हूँ कि आँगनके एक कोनेमें गौहर बैठा है और वहींसे प्रकाशकी एक रेखा आकर उसके चेहरेपर पड़ी

है। मेरे पैरोंकी आघातसे उसका ध्यान भंग नहीं हुआ, पर उस एकांत तन्मय रिक्त मूर्तिकी तरह मैं भी न हिल सका, वहीं स्तब्ध हो खड़ा रहा। ऐसा लगा कि सिर्फ मुझको ही अकेला छोड़कर इस जगतके सब व्यक्ति और किसी दूसरे लोकमें चले गये हैं—वहाँका पथ मैं नहीं पहचानता। कमरेमें जा, रोशनी बुझाकर लेट गया। यह अच्छी तरहसे जानता हूँ कि ज्ञान, विद्या और बुद्धिमें मैं इन सबसे बड़ा हूँ, तथापि न जाने किसकी व्यथासे अन्दर ही अन्दर मन रोने लगा और वैसे ही अनजान कारणसे आँखोंके कोनोंसे पानीकी बड़ी-बड़ी बूँदें गिरने लगीं।

पता नहीं कि कितनी देरसे सो रहा था। कानमें भनक पड़ी, "अरे नये गुसाईं!"

जागकर उठ बैठा, "कौन?"

"मैं हूँ तुम्हारी ग्रामकी बन्धु,—इतना सोते हो?"

देखा कमरेमें चौखटके पास कमललता वैष्णवी खड़ी थी। बोला, "जागनेसे क्या फायदा होता? सोनेमें कमसे कम कुछ सुखभोग तो हुआ।"

"यह मालूम है। पर ठाकुरका प्रसाद नहीं लोगे?"

"लूँगा।"

"तो फिर, सो क्यों रहे हो?"

"जानता हूँ कि कोई दिक्कत नहीं होगी प्रसाद तो मिलेगा ही। मेरी ग्रामकी बन्धु रातको भी परित्याग नहीं करेगी।"

वैष्णवीने सहास्य कहा "यह अधिकार वैष्णवोंको है, तुम लोगोंको नहीं।"

"आशा मिलनेपर वैष्णव होते क्या देर लगती है? तुमने गौहरको गुसाईं बना डाला तो मैं ही क्या इतनी अवहेलनाका पात्र हूँ? आज्ञा होनेपर वैष्णवोंका दासानुदास होनेको भी राजी हूँ।"

कमललताका कण्ठस्वर कुछ गम्भीर हुआ। कहा, "वैष्णवोंकी हँसी नहीं उड़ानी चाहिए, गुसाईं, अपराध होता है। गौहर गुसाईंको भी तुमने गलत समझा है। उनके अपने आदमी उन्हें काफिर कहते हैं, पर नहीं जानते कि वे पक्के मुसलमान हैं, पिता-पितामहके धर्मविश्वासको उन्होंने नहीं त्यागा है।"

"पर उनका भाव देखनेपर तो यह मालूम नहीं होता।"

वैष्णवीने कहा, "यही तो आश्चर्य है। पर अब देरी मत करो, आओ।"

फिर कुछ सोचकर कहा, "यह प्रसाद तो तुम्हें यहीं दे जाऊँ—क्या कहते हो ?"

"आपत्ति नहीं। पर गौहर कहाँ है ? वह हो तो दोनोंको एक साथ ही दो न।"

"उनके साथ बैठकर खाओगे ?"

"हमेशा ही तो खाता हूँ। बचपनमें उसकी माँने मुझको बहुत खिलाया है। और उस वक्त तुम्हारे प्रसादकी अपेक्षा वह कम मीठा नहीं होता था। इसके अलावा गौहर भक्त है, गौहर कवि है—कविकी जातिकी खोज नहीं की जाती।"

उस अन्धकारमें भी ऐसा लगा कि वैष्णवीने एक साँसको दबा लिया। फिर कहा, "गौहर गुसाईं नहीं हैं। वह कब चले गये हमें पता नहीं।"

मैंने कहा, "मैंने देखा था कि गौहर आँगनमें बैठा है। उसे क्या तुम भीतर नहीं आने देतीं ?"

वैष्णवीने कहा, "नहीं।"

"गौहरको आज मैंने देखा था। कमललता, मेरे अन्दाजसे तुम नाराज हो गई, किन्तु तुम भी अपने देवताके साथ कम हँसी नहीं कर रही हो। यह बात नहीं कि अपराध सिर्फ एक तरफसे ही होता हो।"

वैष्णवीने इस प्रश्नका कोई जवाब नहीं दिया। वह चुपचाप बाहर चली गई। थोड़ी देर बाद ही उसने एक दूसरी वैष्णवीके हाथमें रोशनी और आसन तथा कुछ प्रसादका पात्र लेकर प्रवेश किया। कहा, "नये गुसाईं, अतिथि सेवामें त्रुटि हो सकती है, पर यहाँका सब-कुछ ठाकुरजीका प्रसाद है।"

मैंने हँसकर कहा, "ओ तम्बाकी वस्तु, यह कोई डरकी बात नहीं, वैष्णव न होते हुए भी तुम्हारे नये गुसाईंमें रस-बोध है, अतिथिकी त्रुटिके लिए वह रस-भंग नहीं करेगा। जो है रख दो—लौटकर देखोगी कि प्रसादका एक कण भी बाकी नहीं है।"

"ठाकुरजीका प्रसाद ऐसे ही तो खाया जाता है," यह कह और सिर नीचा कर कमललताने सारी खाद्यसामग्री एक-एक कर सिलसिलेवार सजा दी।

दूसरे दिन बहुत सवेरे ही नींद टूट गई। भारी मंजीरेकी आवाजके साथ मंगल-आरती शुरू हो गई है। प्रभातीके सुरमें कीर्तनका पद कानमें पड़ा—

बिना खाये ही सूख-सूख मर जाती, तो भी नहीं जाती।"

"कमललता, तुम्हारा देश कहाँ है?"

"कह ही तो रहा था गुसाईं मेरा घर पेड़के नीचे है, मेरा देश गली गलीमें है।"

"तो पेड़के नीचे और गली गलीमें न रहकर मठमें किसलिए रहती हो?"

"बहुत दिनोंतक गली-गलीमें ही थी गुसाईं, अगर कोई संगी मिल जाय तो फिर एक बार गलीको सड़क बना लूँ।'

मैंने कहा, "इस बातपर तो विश्वास नहीं होता। तुम्हें संगी-साथीकी क्या कमी है कमललता! जिससे कहोगी वही राजी हो जायगा।"

"वैष्णवीने हँसते हुए कहा, "तुमसे कहती हूँ नये गुसाईं,—राजी होगे?"

मैं भी हँसा। कहा, "हाँ, राजी हूँ। नाबालिग उम्रमें जो यात्राके दलसे नहीं डरा, बालिग अवस्थामें उसे वैष्णवीका क्या डर!'

"यात्राके दलमें भी रहे थे?"

"हाँ।"

"तो गाना भी गा सकते हो?"

"नहीं। मालिकने इतनी दूर आगे बढ़ने ही नहीं दिया; इसके पहले ही जवाब दे दिया। यह नहीं कहा जा सकता कि तुम मालिक होतीं तो क्या करतीं!"

वैष्णवी हँसने लगी। बोली, "मैं भी जवाब दे देती। इस लड़की, पर इसमेंसे एकके भी जानेपर काम चल जायगा। इस देशमें चाहे जैसे भी भगवान्‌का नाम लेनेपर भिक्षाका अभाव नहीं होता। चलो न गुसाईं, निकल पड़ें। कह रहे थे कि वृन्दावनधाम कभी नहीं देखा है चलो तुम्हें दिखला लाऊँ। बहुत दिन घरमें बैठे-बैठे काटे, रास्तेका नशा जैसे फिर अपनी ओर खींचना चाहता है। सच, चलोगे नये गुसाईं?"

अचानक उसके मुँहकी ओर देखकर बहुत विस्मय हुआ। कहा, "हमारा परिचय हुए तो अभी चौबीस घण्टे भी नहीं हुए, मुझपर इतना विश्वास कैसे हो गया?" वैष्णवीने कहा, "ये चौबीस घंटे सिर्फ एक पक्षके लिए ही तो नहीं हैं गुसाईं दोनों पक्षोंके लिए हैं। मेरा विश्वास है कि रास्तेमें प्रवासमें भी तुमपर मेरा अविश्वास न होगा। कल पंचमी है, जानेका बड़ा अच्छा दिन

दिन है,—चला। और रास्तेके किनारे रेलका पथ तो है ही,—अच्छा नहीं लगे तो छोड़ आना। मैं मना नहीं करूँगी।"

एक वैष्णवीने आकर खबर दी, 'ठाकुरजीका प्रसाद कमरेमें रख दिया गया है।' कमललताने कहा, "चलो तुम्हारे कमरेमें चलकर बैठें।"

"मेरे कमरेमें! अच्छी बात है।"

और एक बार उसके मुँहकी तरफ देखा। इस बार लेशमात्र भी सन्देह न रहा कि वह हँसी नहीं कर रही है। यह भी निश्चित है कि मैं उपलक्ष्य मात्र हूँ, पर चाहे जिस कारणसे हो, उसकी ऐसी हालत मालूम हुई कि वह चाहे जिस कारणसे हो, यदि यहाँके बन्धन तोड़कर भाग सके तो मानो उसकी जानमें जान आ जाय —उस एक क्षणका भी विलंब सहन नहीं हो रहा है।

कमरेमें आकर खाने बैठा। बहुत बढ़िया प्रसाद है। मांगनेका पर्याप्त अच्छी तरह जम जाता, पर एक बहुत जरूरी कामसे कोई कमललताको बुला ले गया। अतः अकेले ही मुँह बन्द किये हुए सेवा समाप्त करनी पड़ी। बाहर निकलनेपर कोई भी नजर नहीं आया, द्वारिकादास बाबाजी भी न जाने कहाँ चले गये। दो-तीन पुरानी वैष्णवियाँ घूम फिर रही हैं,—कल शामको ठाकुरजीके कमरेके पूर्वमें शायद ये ही अप्सरा जैसी लगी थीं, किन्तु आज दिनकी तेज रोशनीमें इनका वह अप्राकृत सौन्दर्य बोध उठना मञ्जूर नहीं रहा। मन न जाने कैसा हो गया, सीधा आश्रमके बाहर चला आया। वही शैवालाच्छन्न क्षीणकाया मन्दस्रोता कुटिलचिता नदी और वही वृक्ष-गुल्म-कंटकाकीर्ण तटभूमि, वही मस्तकतुल्य सूखे पेड़ोंका पुंज और सुविस्तृत वेणुवन।

बहुत दिनोंके अनभ्यासके कारण शरीर सनसनाने लगा, कहीं दूसरी जगह जानेकी सोच ही रहा था कि एक आदमी जो कहीं छिपा बैठा था, अब उठा और नजदीक आकर खड़ा हो गया। पहले तो आश्चर्य हुआ कि इस जगह भी आदमी हो सकता है। उसकी उम्र मेरे बराबर ही होगी, और दस वर्ष ज्यादा होना भी असम्भव नहीं है। दुबला, दुर्बल-स्वास्थ्य, शरीरका रंग बहुत ज्यादा काला नहीं है, पर मुँहका नीचेका हिस्सा जैसे बहुत ही छोटा है। आँखोंकी दोनों भौंहें भी ऐसी ही असाधारणरूपसे विस्तीर्ण हैं। वस्तुतः, इतनी बड़ी, घनी और मोटी भौंहें भी मनुष्यकी होती हैं, यह ख्याल मुझे इसके पहले न था। देखते ही ख्याल हुआ कि प्रकृतिने मस्तकमें [illegible]

शनैः शनैः आरती और कीर्तन समाप्त हो गया। कमललता वही वैष्णवी आकर बड़े यत्नसे प्रसाद रख गई, पर जिसकी राह देख रहा था उसके दर्शन नहीं मिले। बाहर लोगोंकी बातचीत और आने-जानेकी आवाज भी क्रमशः शान्त हो गई। यह सोचकर कि अब उसके आनेकी सम्भावना नहीं है, भोजन किया और हाथ-मुँह धोकर दीप बुझा सो गया।

शायद उस वक्त बहुत रात थी, कानोंमें भनक पड़ी, "नये गुसाईं!"

जागकर उठ बैठा। अन्धकारमें खड़ी कमललता धीरे-धीरे बोली, "आई नहीं, इसलिए शायद मन ही मन बहुत गुस्से हो रहे हैं—क्यों नये गुसाईं?"

कहा, "हाँ, गुस्से हुआ हूँ।"

क्षणभरके लिए वैष्णवी चुप रही, फिर बोली, "जंगलमें वह आदमी तुमसे क्या कह रहा था?"

"तुमने देखा था क्या?"

"हाँ।"

"कह रहा था कि वह तुम्हारा पति है—अर्थात्, तुम्हारे सामाजिक आचारोंके मुताबिक तुम्हारी उसकी कण्ठी-बदली हुई है।"

"तुमने विश्वास किया?"

"नहीं, नहीं किया।"

क्षणभरके लिए फिर मौन रहकर वैष्णवीने कहा, "उसने मेरे स्वभाव और चरित्रके बारेमें कुछ इशारा नहीं किया?"

"किया था।"

"और मेरी जातिका?"

"हाँ, उसका भी।"

वैष्णवीने कुछ ठहरकर कहा, "सुनोगे मेरे बचपनका इतिहास? शायद तुम्हें घृणा हो जाय।"

"तो रहने दो, मैं नहीं सुनना चाहता।"

"क्यों?"

"उससे क्या फायदा कमललता? तुम मुझे बहुत भली लगी हो। यहाँसे एक दफा जाऊँगा और शायद फिर कभी हम दोनोंकी मुलाकात ही न हो। तब

तो इस भले जंगलको निरर्थक ही नष्ट करनेसे क्या फायदा होगा, बताओ ?”

इस बार वैष्णवी बहुत देरतक मौन रही। पर समझमें न आया कि अन्धकारमें चुपचाप खड़ी वह क्या कर रही है। पूछा, “क्या सोच रही हो ?”

“सोच रही हूँ कि अब तुम्हें नहीं जाने दूँगी।”

“तो फिर कब जाने दोगी ?”

“जाने कभी न दूँगी। पर अब बहुत रात हो गई, सो जाओ। मसहरी अच्छी तरहसे लगी हुई है न ?”

“क्या पता, शायद लगी है।”

वैष्णवीने हँसकर कहा, “शायद लगी है ? वाह, खूब हो !” यह कह उसने करीब आकर अन्धकारमें ही हाथ बढ़ाकर बिछौनेके चारों कोनोंकी परीक्षा कर ली और कहा, “सोओ गुसाईं, मैं जाती हूँ।” यह कहकर वह दबे पैरों बाहर निकल गई और बाहरसे बहुत ही सावधानीके साथ दरवाजा भी बन्द कर गई।

## ७

वैष्णवीने आज मुझसे बार-बार शपथ करा ली कि उसका पूर्व-विवरण सुनकर मैं घृणा नहीं करूँगा।

“सुनना मैं चाहता नहीं, पर अगर सुनूँ तो घृणा न करूँगा।”

वैष्णवीने सवाल किया, “पर क्यों नहीं करोगे ? सुनकर औरत-मर्द सब ही तो घृणा करते हैं।”

“मैं नहीं जानता कि तुम क्या कहोगी, तो भी अन्दाज लगा सकता हूँ। यह जानता हूँ कि उसे सुनकर औरतें ही औरतोंसे सबसे ज्यादा घृणा करती हैं और इसका कारण भी जानता हूँ, पर तुम्हें वह नहीं बताना चाहता। पुरुष भी करते हैं, किन्तु बहुत बार वह छल होता है और बहुत बार आत्मवञ्चना। तुम जो कुछ कहोगी उससे भी बहुत ज्यादा भद्दी बातें मैंने खुद तुम लोगोंके मुँहसे सुनी हैं और अपनी आँखों भी देखी हैं। पर तो भी मुझे घृणा नहीं होती।”

“क्यों नहीं होती ?”

“शायद यह मेरा स्वभाव है। पर कह ही तो चुका हूँ कि इसकी जरूरत नहीं। सुननेके लिए मैं जरा भी उत्सुक नहीं।—इसके अलावा कौन

करोंका है, यह सब कहानी मुझसे नहीं भी कही तो क्या हर्ज है ?"

वैष्णवी काफी देरतक चुप हो कुछ सोचती रही। इसके बाद अचानक पूछ बैठी, "अच्छा गुसाईं, तुम पूर्वजन्म और अगले जन्मपर विश्वास करते हो ?"

"नहीं।"

"नहीं क्यों ? क्या तुम सोचते हो कि ये सब बातें सचमुच नहीं हैं ?"

"मेरे सोचनेके लिए दूसरी बहुत बातें हैं, शायद यह सब सोचनेके लिए मुझे समय ही नहीं मिलता।"

वैष्णवी फिर क्षणभर मौन रहकर बोली, "एक घटना तुम्हें बताऊँगी विश्वास करोगे ? ठाकुरजीकी ओर मुँह करके कहती हूँ कि तुमसे झूठ नहीं कहूँगी।"

मैंने हँसकर कहा, "करूँगा।"

"तो कहती हूँ। एक दिन गौहर गुसाईंके मुँहसे सुना कि उनकी पाठशाला का एक मित्र उनके घर आया है ? सोचा कि जो आदमी एक दिन भी यहाँ आये बिना नहीं रह सकता, वह अपने बचपनके मित्रके साथ दस-सात दिन कैसे भूला रहा ? फिर सोचा कि वह कैसा आलस मित्र है जो अनायास ही मुसलमान के घर पड़ा रहा किसीसे भी नहीं डरा ? उसका क्या कहीं भी कोई नहीं है ? पूछनेपर गौहर गुसाईंने भी ठीक यही बात कही। कहा कि संसारमें उसका अपना कहने लायक कोई नहीं है, इसलिए उसे डर नहीं है, चिन्ता भी नहीं है। मन ही मन ख्याल किया कि ऐसा ही होगा। पूछा, गुसाईं तुम्हारे मित्रका क्या नाम है ? नाम सुनकर मैं चौंक गई। जानते हो गुसाईं, वह नाम मुझे नहीं लेना चाहिए।"

हँसकर बोला, "जानता हूँ। तुम्हारे मुँहसे ही सुना है।'

वैष्णवीने कहा, "पूछा, तुम्हारा मित्र देखनेमें कैसा है ? उम्र क्या है ? गुसाईंने जो कुछ कहा उसका कुछ हिस्सा तो कानोंमें गया, और कुछ नहीं। पर हृदयके भीतर धड़कन होने लगी। तुम ख्याल करते होगे कि ऐसा आदमी तो नहीं देखा जो नाम सुनकर ही पागल हो जाय। पर यह सच है। सिर्फ नाम सुनकर ही औरतें पागल हो जाती हैं गुसाईं ?"

"उसके बाद ?"

इतनी अधिकारिणी हो सकती है। सोचा, एकाएक मेरा मूल्य इतना कैसे बढ़ गया! आज राजलक्ष्मीका प्रयोजन भी मुझसे पीछे नहीं रहना चाहता,—यही मीमांसा हुई कि वह अपनी वज्रमुष्टिसे मरते भी ढील कर मुझे निष्कृति नहीं देगी। पर अब यहाँ और नहीं रहना चाहिए। वायु-रोग सिर-माथे, यही स्थिर किया कि इस स्थानको कल ही छोड़ दूँगा।

एकाएक वैष्णवी चकित हो उठी, "अरे बाप! तुम्हारे लिए चाय जो मँगाई है गुसाईं!"

"कहती क्या हो! कहाँ मिली?"

"आदमीको शहर भेजा था। जाऊँ, तैयार करके ले आऊँ, देखो, कहीं भाग न जाना!"

"नहीं लेकिन बनाना जानती हो?"

वैष्णवीने जवाब नहीं दिया सिर हिलाकर हँसती हुई चली गई। उसके चले जानेके बाद उस ओर देखनेपर हृदयमें न जाने कैसी एक चाह-सी उठी। जान-पहचान आश्रमकी व्यवस्था नहीं है, शायद मनाही है, तो भी उसे यह खबर लग गई कि यह चीज मुझे अच्छी लगती है और शहरमें आदमी भेजकर उसने मँगवा भी ली। उसके विगत जीवनका इतिहास नहीं जानता और वर्तमानका भी नहीं। केवल यह आभास मिला है कि वह अच्छा नहीं है वह निन्दाके योग्य है—सुननेपर आर्योंको घृणा होती है। तथापि, वह उस कहानीको मुझसे छिपाना नहीं चाहती, सुनानेके लिए बार बार जिद कर रही है, सिर्फ मैं ही सुननेको राजी नहीं हूँ। मुझे कुतूहल नहीं है, क्योंकि प्रयोजन नहीं है। प्रयोजन उसीका है। अकेले बैठे हुए उस प्रयोजनके सम्बन्धमें सोचते हुए स्पष्ट देखा कि मुझे बताये बगैर उसके हृदयकी ग्लानि नहीं मिटेगी,—मनमें वह किसी तरह भी शान्ति नहीं पा रही है। सुना है कि मेरा 'श्रीकांत' नाम कमललता उच्चारण नहीं कर सकती। पता नहीं कि कौन वह उसका परमपूज्य गुरुजन है और उसने कब इस लोकसे विदा ले ली है। हमारे नामको इस दैवी एकताने ही शायद इस विरोधकी सृष्टि की है और उसने उसीसे ही कल्पनामें गत जन्मके स्वप्नसागरमें डुबकी लगाकर संसार की सब यथार्थताओंको तिलांजलि दे दी है।

तो भी ऐसा लगता है कि इसमें विस्मयकी कोई बात नहीं। इसकी आदत

धनामें आकण्ठ-मग्न रहते हुए भी उसकी एकान्त नारी-प्रकृति आज भी शायद उसका तत्त्व नहीं पा सकी है, वह उद्दाम अपरितृप्त प्रवृत्ति इस निरवच्छिन्न भाव-विलासके उपकरणोंको संग्रह करनेमें शायद आज क्लान्त है,—दुविधासे पीड़ित है। उसका वह पथभ्रष्ट विभ्रान्त मन अपने अनजानमें ही न जाने कहाँ अवलम्ब खोजनेमें प्राणपणसे जुटा हुआ है,—वैष्णवी उसका पता नहीं जानती इसीलिए आज वह बार-बार चौंककर अपने विगत-जन्मके बन्द द्वारपर हाथ फैलाकर असहायकी सान्त्वना माँग रही है। उसकी बातें सुनकर समझ सकता हूँ कि मेरे नाम 'श्रीकान्त' को ही पाथेय बनाकर आज वह अपनी नाव छोड़ देना चाहती है।

वैष्णवी चाय ले आई। इस नई व्यवस्था है पीकर बहुत आनन्द मिला। मनुष्यका मन कितनी आसानीसे परिवर्तित हो जाता है!—अब मानों उसके खिलाफ कोई शिकायत नहीं!

पूछा, "कमललता, तुम क्या कलवार हो?"

कमललताने हँसकर कहा, "नहीं, सुनार-बनियाँ। पर तुम्हारे निकट तो कोई प्रभेद नहीं है — दोनों ही एक हैं।"

"कमसे कम मेरे निकट तो एक ही हैं। दोनों ही एक क्यों बल्कि सबके एक हो जानेपर भी कोई नुकसान नहीं।"

वैष्णवने कहा, "ऐसा ही तो लगता है। तुमने तो गौहरकी माँके हाथका भी खाया है।"

"उन्हें तुम नहीं जानतीं। गौहर बापकी तरहका नहीं है, उसे अपनी माँका स्वभाव मिला है। इतना शान्त, अपनेको भूला हुआ, ऐसा अच्छा मनुष्य कभी देखा है! उसकी माँ ऐसी थी। एक बार बचपनमें गौहरके पिताके साथ उनके झगड़ेकी बात मुझे याद है। उन्होंने किसीको छिपाकर बहुत-से रुपये दे दिये थे। इसी वजहसे झगड़ा खड़ा हुआ। गौहरके पिता बदमिज़ाज आदमी थे। हम तो डरके मारे भाग गये। कुछ घण्टे बाद धीरे धीरे आकर देखा कि गौहरकी माँ चुपचाप बैठी हैं। गौहरके पिताके बारेमें पूछनेपर पहले तो उन्होंने कोई जवाब नहीं दिया। पर हमारे मुँहकी ओर ताकते हुए वे एक बार खिल-खिलाकर हँस पड़ीं। आँखोंसे पानीकी कुछ बूँदें नीचे गिर पड़ीं। यह उनकी आदत थी।"

वैष्णवीने प्रश्न किया, "इसमें हँसनेकी कौन-सी बात हुई ?"

"हमने भी तो यही सोचा। पर जब हँसी रुक गई तो वे चोटीसे आँ पोंछ कर बोलीं, 'मैं कैसी मूर्ख औरत हूँ भैया! वे तो मजेसे पेट भर कर सूर्य के रहे हैं और मैं बिना खाये उपवास कर गुस्सेमें भुन-भुन रही हूँ, क्यों इसकी क्या जरूरत है?' और इस कहनेके साथ ही उनका सारा अभिमान और क्रोध धुल-पुँछकर साफ हो गया। यह भुक्तभोगीके अलावा और कोई मा जानता कि औरतोंका यह कितना बड़ा गुण है!"

वैष्णवीने प्रश्न किया, "तुम क्या भुक्तभोगी हो, गुसाईं?"

मैं कुछ सिटपिटा गया। यह नहीं सोचा था कि उसको छोड़कर यह प्रश्न मेरे ही सिर आ पड़ेगा। कहा, 'सब दुःख क्या खुद ही भोगना पड़ता कमललता, दूसरोंको देखकर भी तो सीखा जाता है। इस मोटी भौंहोंवा आदमीके निकट क्या तुमने कुछ नहीं सीखा?"

वैष्णवीने कहा, "पर यह तो मेरे लिए पराया नहीं है।"

और कोई प्रश्न अब मेरे मुँहसे नहीं निकला,—बिल्कुल निस्तब्ध हो गया

वैष्णवी खुद भी कुछ देर चुप रही। फिर हाथ जोड़कर बोली, "तुम विनती करती हूँ गुसाईं, एक बार मेरी दुःखकी बातें सुन लो—"

"अच्छी बात है, कहो।"

पर जब कहने बैठी तो देखा कि कहना उतना आसान नहीं है। मेरी तरह मुँह नीचा किये हुए उसे भी काफी देरतक चुप रहना पड़ा। पर उस हार नहीं मानी। अन्तर्द्वन्द्वमें विजयी होकर जब उसने एक बार मुँह ऊप उठाकर देखा तो मुझे भी ऐसा लगा कि उसके स्वाभाविक चेहरेपर मान एक अद्भुत चमक आ गई है। बोली, "अहंकार मर कर भी नहीं मरता गुसाईं हमारे बड़े गुसाईं कहते हैं कि यह मानो भूसेकी आग है जो बुझकर भी न बुझती। राख हटाते ही नजर आता है कि धक-धक जल रही है, पर इसीलि इसे फूँक देकर जला तो नहीं सकती। फिर तो मेरा इस पथपर आना ही मिथ्य हो जायगा। सुनो। किन्तु औरत हूँ न, इसलिए शायद सब बातें खोलकर न कह सकूँ।"

मेरे संकोचकी सीमा न रही। अन्तिम बार विनती कर कहा, "औरतों पैर फिसलनेके विवरणोंमें मुझे दिलचस्पी नहीं है, उत्सुकता भी नहीं, और उ

सुनना मुझे कभी अच्छा भी नहीं लगा कमललता। मुझे नहीं मालूम कि तुम्हारी वैष्णव-साधनामें अहंकारके नाशके लिए कौन-से मार्गका निर्देश महाजनोंने किया है, पर अपने गुप्त पापोंको अनावृत करनेकी लज्जित विनय ही अगर तुम्हारे प्रायश्चित्तका विधान हो तो तुम्हें अनेक व्यक्ति मिल जायेंगे जिन्हें ऐसी सच कथा नित्य सुनना बहुत रुचिकर लगता है। मुझे माफ करो, कमललता, इसके अलावा मैं शायद कल ही चला जाऊँगा, शायद फिर जीवनमें कभी हम दोनोंकी मुलाकात भी नहीं होगी।"

वैष्णवीने कहा, "तुमसे तो पहले ही कहा है गुसाईं, प्रयोजन तुम्हारा नहीं, मेरा है, पर यह क्या तुम सच कह रहे हो कि इसके बाद हमारी मुलाकात नहीं होगी?—नहीं ऐसा कभी नहीं हो सकता। मेरा मन कहता है कि फिर मुलाकात होगी,—मैं यही आशा लेकर रहूँगी। पर क्या वास्तवमें मेरे बारेमें कुछ भी जाननेकी इच्छा तुम्हारी नहीं है? हमेशा क्या सिर्फ एक अनुमान और सन्देहको ही लिये रहोगे?"

प्रश्न किया, "आज वनमें जिस आदमीसे मेरी मुलाकात हुई, जिसे तुम आश्रममें घुसने नहीं देतीं, जिसके उपद्रवसे तुम भागना चाहती हो,—वह क्या वास्तवमें तुम्हारा कोई नहीं होता? बिलकुल पराया है?"

"जिसके डरसे भाग रही हूँ, यह तुम समझ गये गुसाईं?"

"हाँ, ऐसा ही तो लगता है। पर वह है कौन?"

"वह कौन है? वह मेरे इह और परलोककी नरक-यन्त्रणा है। इसीलिए तो निरन्तर रोकर भगवान्से कहती हूँ प्रभु, मैं तुम्हारी दासी हूँ,—मनुष्यके प्रति इतनी जबरदस्त घृणा मेरे मनसे निकाल दो, जिससे मैं फिर आसानीसे साँस लेकर जी सकूँ। नहीं तो मेरी सारी साधना व्यर्थ हो जायगी।"

उसकी आँखोंसे जैसे आत्मग्लानि फूट पड़ी, मैं चुप हो रहा।

वैष्णवीने कहा, "फिर भी, एक दिन उससे ज्यादा मेरा अपना कोई नहीं था,—संसारमें इतना प्यार किसीने भी किसीका नहीं किया होगा।" उसका कथन सुनकर विस्मयकी सीमा नहीं रही और इस मुग्धा रमणीकी तुलनामें उस प्रेमके पात्रकी कुत्सित और भद्दी शक्लको स्मरण कर मेरा मन बहुत ही संकुचित हो गया।

बुद्धिमती वैष्णवीने मेरा मुँह देखकर यह ताड़ लिया। कहा, "गुसाईं, यह तो

उसका सिर्फ बाहरका परिचय है,—उसके भीतरका परिचय सुनो।"

"कहो।"

वैष्णवीने कहना शुरू किया, "मेरे और भी दो छोटे भाई हैं, पर माँ-बापकी मैं इकलौती बेटी थी। हम श्रीहट्टके रहनेवाले हैं, पर चूँकि पिताजी व्यापारी आदमी थे, उनका व्यापार कलकत्तेमें था, इसलिए बचपनसे ही मैं कलकत्तेमें पली हूँ। गृहस्थीके साथ माँ गाँवके मकानमें ही रहती थीं। मैं पूजाके दिनोंमें अगर कभी गाँव जाती तो महीने-भरसे ज्यादा न रह पाती। वहाँ रहना मुझे अच्छा भी न लगता। कलकत्तेमें ही मेरी शादी हुई और सात वर्षकी उम्रमें कलकत्तेमें ही मैंने उन्हें खो दिया। उनके नामकी बाबतसे ही गुसाईं, तुम्हारा नाम गौहर गुसाईंके मुँहसे सुनकर मैं चौंक पड़ी। इसलिए 'नये गुसाईं' के नामसे पुकारती हूँ, वह नाम जुबानपर नहीं आ सकती।'

"यह मैं समझ गया, उसके बाद?'

वैष्णवीने कहा, "आज जिसके साथ तुम्हारी मुलाकात हुई थी उसका नाम मन्मथ है वह हमारा मुनीम था।" कह कर वह क्षणभरके लिए मौन रही, फिर बोली, "जब मेरी उम्र इक्कीस सालकी थी तब मेरे संतान होनेकी संभावना हुई—"

वैष्णवी कहने लगी, "मन्मथका एक पितृहीन भतीजा हमारे ही मकानमें रहता था। पिताजी उसे कालेजमें पढ़ाते थे। उम्रमें मुझसे बरस छोटा था। वह मुझे इतना प्यार करता था जिसकी सीमा नहीं। उसे बुलाकर कहा, 'यतीन तुमसे और कभी तो कुछ माँगा नहीं है भाई, इस विपत्तिमें अन्तिम बार मुझे थोड़ी-सी मदद करो। मुझे एक रुपयेका जहर खरीद कर ला दो।' पहले तो वह मेरी बात नहीं समझा, पर जब उसकी समझमें आया तो उसका चेहरा मुर्देकी तरह फीका पड़ गया। कहा, 'ऐसी मत करो भाई, तुम्हें अभी खरीदकर ला देना होगा। इसके अलावा मेरे लिए और कोई दूसरा रास्ता नहीं है।

"यह सुनकर यतीनके रोमेका तो क्या कहना। वह मुझे देवता समझता था और दीदी कहकर पुकारता था। उसे कितना आघात, कितनी व्यथा हुई, उसकी आँखोंका पानी जैसे खत्म ही नहीं होना चाहता था। बोला, 'दीदी, आत्महत्यासे बढ़कर और कोई महापाप नहीं है। एक पापके ऊपर और

एक जबरदस्त पाप लादकर तुम रास्ता खोजना चाहती हो। पर कलंकसे बचनेका यह तरीका ही अगर तुमने स्थिर किया हो दीदी, तो मैं कभी मदद नहीं करूँगा। इसके अतिरिक्त और जो कुछ भी तुम आदेश दोगी, उसका मैं तत्काल पालन करूँगा।' उन्हींके कारण मैं मर न सकी।

"क्रमशः पिताजीके कानोंमें बात पहुँची। वे जैसे निष्ठावान् वैसे ही शान्त और निरीह प्रकृतिके मनुष्य थे। मुझसे कुछ नहीं कहा पर दुःखसे, शर्मसे दो तीन दिनतक बिछौनेसे न उठ सके। फिर गुरुदेवके परामर्शसे मुझे लेकर नवद्वीप आये। यह तय हुआ कि मैं और मन्मथ दीक्षा लेकर वैष्णव हो जायें और सब फूलोंकी माला और तुलसीकी माला अदल-बदलकर नई रीतिसे हमारी शादी हो। उससे पापका प्रायश्चित्त होगा या नहीं, यह नहीं जानती थी पर इस भरोसेपर कि जो शिशु गर्भमें आया है उसकी माँ होकर हत्या नहीं करनी पड़ेगी, मेरी आधी वेदना दूर हो गई। उद्योग आयोजन होने लगा, दीक्षा कहो या भेख कहो, या और कुछ कहो, मेरा नया नामकरण हुआ—कमललता। किन्तु, तब भी यह मालूम नहीं था कि दस हजार रुपये देनेका वचन देकर ही पिताजीने मन्मथको राजी किया है। पर एकाएक न जाने क्यों शादीका दिन आगे बढ़ा दिया गया,—शायद एक हफ्ता। मन्मथ बहुत कम दिखाई पड़ता, नवद्वीपके मकानमें मैं अकेली ही रहती थी। ऐसे ही कई दिन कट गये, इसके बाद फिर शुभ दिन आया। स्नान करके पवित्र होकर शान्त मनसे ठाकुरको अर्पित माला हाथमें लिये प्रतीक्षामें बैठी रही। उदास चेहरेसे पिताजी एक बार देख गये, पर मन्मथको जब नवीन वैष्णवके वेशमें देखा, तो अचानक सारे मनके भीतर बिजली दौड़ गई। यह ठीक नहीं जानती कि वह आनन्दकी थी या व्यथाकी, शायद दोनोंकी ही थी। पर इच्छा हुई कि उठकर उसके पैरोंकी धूल माथेपर लगा लूँ। पर शर्मके मारे ऐसा नहीं हो सका।

"हमारी कलकत्तेकी पुरानी दासी बहुत-सी चीजें ले आई। उन्हींने मेरी परवरिश की थी उन्हींके मुँहसे दिन बढ़ जानेका कारण सुना।"

कितनी पुरानी बात है, तो भी गला भारी हो गया और उसकी आँखोंमें आँसू आ गये। मुँह छिपाकर वैष्णवी आँसू पोंछने लगी।

पाँच-छह मिनट बाद पूछा, "उसने क्या कारण बताया?"

वैष्णवीने कहा, "उसने बताया कि मन्मथ अचानक दस हजारके बदले

बीस हजार रुपयोंकी माँग पेश कर बैठा। मुझे कुछ मालूम नहीं था, इसलिए चौंककर पूछा कि क्या मन्मथ रुपयोंके बदले राजी हुआ है? और शिवानी भी बीस हजार रुपये देनेको तैयार हैं? रानीने कहा, 'उपाय क्या है श्रीकान्त? मामला भी तो आसान नहीं है, जाहिर हो जानेपर जाति, कुल, मान—सब चला जायगा।' मन्मथने असली बात अन्तमें जाहिर कर दी। कहा कि इसके लिए वह तो जिम्मेदार है नहीं, जिम्मेदार है उसका मुनीम यतीन। अतः यदि बिना दोषके उसे अपनी जाति छोड़नी ही है तो बीस हजारसे कममें नहीं छोड़ सकता। फिर, दूसरेके लड़केका पितृत्व स्वीकार करना,—यह भी तो कम मुश्किल नहीं है।

"यतीन अपने कमरेमें बैठा पढ़ रहा था, उसे बुलाकर बात सुनाई गई। सुनकर पहले तो वह हक्का-बक्का-सा हुआ खड़ा रहा। फिर बोला झूठी बात है। मामा मन्मथ गर्ज उठा, 'पापी, नीच, नमकहराम! जो व्यक्ति तुझे खाना-कपड़ा और कालेजमें पढ़ा-लिखाकर आदमी बना रहा है, उसीका तूने सर्वनाश किया! कैसे काले साँपको मैं मालिकके घरमें लाया!—सोचा था कि माँ-बाप-हीन लड़का आदमी बनेगा। छी छी,'—यह कहनेके साथ ही साथ वह छाती और सिर पीटने लगा। बोला 'यह बात उषाने खुद अपने मुँहसे कही है और तुम इन्कार करते हो!'

"यतीन चौंक उठा और बोला, 'उषा दीदीने खुद मेरा नाम लिया है? पर वह तो कभी झूठ नहीं बोलतीं,—इतना बड़ा झूठा अपवाद तो उनके मुँहसे कभी बाहर नहीं निकल सकता!'

"मन्मथ और एक बार चिल्ला उठा, 'अब भी इन्कार करता है पाजी, कमबख्त, शैतान, अपने मालिकसे तो पूछ, वे क्या कहते हैं!'

"मालिकने अनुमोदन करते हुए कहा, 'हाँ।'

"यतीनने पूछा, 'खुद दीदीने मेरा नाम लिया है?'

"मालिकने फिर सिर हिलाकर कहा, 'हाँ।'

"शिवानीको वह देवता-तुल्य मानता था। इसके बाद उसने और कोई प्रतिवाद नहीं किया। स्तब्ध हो कुछ देरतक खड़े रहनेके बाद धीरे-धीरे चला गया। क्या सोचा, यह वही जाने।

"रातको किसीने उसकी खबर नहीं ली। सुबह ही किसीने आकर खबर

हो। सब रोड़ पड़ और देखा कि हमारे टूटे मकानके एक कोनेमें गलेमें रस्सी बाँधे यतीन झूल रहा है!"

वैष्णवीने कहा, "पर नहीं जानती कि भतीजेकी आत्महत्याके लिए शास्त्रोंमें चाचाके लिए शोचकी विधि है या नहीं गुसाईं। शायद न हो, या शायद दूसरेको लगानेसे ही शुद्धि हो जाती हो, जो कुछ भी हो, शुभ दिन फिर कुछ दिनोंके लिए और आगे टल गया। इसके बाद गंगा-स्नानसे शुद्ध और पवित्र हो, माला और तिलक लगाये हुए मन्मथ गुसाईं पद्मिनीके पाप-विमोचनका शुभ संकल्प किये हुए नवद्वीपमें आकर हाजिर हो गये।"

एक मुहूर्तके लिए मौन रहकर वैष्णवी फिर कहने लगी, "उस दिन ठाकुरकी अर्चित माला ठाकुरजीके पादपद्मोंमें ही लौटा आई। मन्मथकी अपवित्रता दूर हो गई, पर पद्मिनी उसकी अपवित्रता इस जीवनमें दूर न हुए नये गुसाईं।"

मैंने कहा, "उसके बाद?"

वैष्णवीने मुँह फेर लिया, कोई जवाब नहीं दिया। समझ गया कि अब उसे सँभलनेमें देर लगेगी। काफी देरतक हम दोनों ही चुप बैठे रहे।

उसका शेष अंश सुननेका आग्रह प्रबल हो उठा। पर सोच रहा था कि प्रश्न करना उचित है या नहीं। वैष्णवीने आर्द्र मृदु कण्ठसे खुद ही कहा, 'गुसाईं, जानते हो, संसारमें पाप नामकी चीज इतनी भयंकर क्यों है?"

"अपने शास्त्रोंके मुताबिक एक तरहसे जानता हूँ, पर तुम्हारी धारणाके साथ शायद वह न मिले।"

उसने प्रत्युत्तरमें कहा, "नहीं जानती कि तुम्हारा क्या खयाल है। पर उस दिनसे मैंने अकेले ही अपने खयालके अनुसार समझ लिया है गुसाईं, कि इसीके साथ तुम कितने ही लोगोंको कहते हुए सुनोगे कि कुछ भी नहीं होता। वे अनेक आदमियोंका उदाहरण देकर अपनी बात प्रमाणित करना चाहेंगे। पर इसकी तो कोई जरूरत नहीं। इसका प्रमाण है मन्मथ और प्रमाण हूँ मैं खुद। अब भी हम लोगोंका कुछ नहीं हुआ। अगर कुछ होता तो मैं इसे इतना भयंकर न कहती, पर ऐसा तो नहीं है, इसका दण्ड भोगते हैं निरपराध और निर्दोष लोग। यतीनको आत्महत्याका बड़ा डर था, पर उसीसे वह अपनी मौसीके अपराधका प्रायश्चित कर गया। कहो गुसाईं, इससे और अधिक भयंकर

तब निष्ठुर संसारमें क्या है!—पर ऐसा ही होता है, इसी तरह भगवान् छलकर अपनी सृष्टिकी रक्षा करते हैं।"

इस विषयमें बहस करनेसे कोई फायदा नहीं। युक्ति और मान्य,—कोई भी प्रांजल नहीं है, तथापि यही खयाल किया कि कुसुमविकी शोकाच्छन्न स्मृतिने घायल इसी पथपर चलकर पाप-पुण्यकी उपलब्धि अर्जन की है और उससे सान्त्वना पाई है।

"कमललता, उसके बाद क्या हुआ?"

यह सुनकर वह सहसा मानो व्याकुल होकर कह उठी, "अब कहानी सुनाऊँ, इसके बाद भी मेरी बातें सुननेकी इच्छा होती है?"

"तब ही कह रहा हूँ, होती है।"

वैष्णवीने कहा, "मेरा भाग्य है जो इस जन्ममें तुम्हारे दर्शन फिर हुए।" यह कह कुछ देरतक चुपचाप मेरी ओर देखते-देखते वह फिर कहने लगी, "कोई चार दिन बाद एक मरा हुआ लड़का पैदा हुआ। उसे गंगाके किनारे विसर्जित कर गंगामें नहाकर घर लौट आई। पिताजीने रोकर कहा, 'अब तो मैं नहीं रह सकता बेटी।'

"हाँ पिताजी अब आप मत रहिए, आप घर लौट जाइए। बहुत दुःख दिया, अब आप मेरी फिक्र न करें।"

पिताजीने पूछा "बीचमें खबर लोगी न बेटी?"

"नहीं पिताजी मेरी खबर लेनेकी आप अब चेष्टा न कीजिएगा।"

"पर उषा, तुम्हारी माँ अब भी जीवित है।"

"मैं मरूँगी नहीं पिताजी पर मेरी उसी-जैसी माँसे कह देना कि उषा मर गई। माँको दुःख तो होगा, पर लड़की जिन्दा है, जानकर और भी ज्यादा दुःख होगा। आँखोंके आँसू पोंछकर पिताजी कलकत्ते चले गये।"

मैं चुप बैठा रहा, कमललता कहने लगी, "पासमें रुपया था—मकानका किराया चुकाकर मैं भी निकल पड़ी। संगी-साथी मिल गए, तब श्रीवृन्दावनधाम जा रहे थे, मैं भी साथ हो ली।"

वैष्णवीने कुछ रुककर कहा "इसके बाद कितने तीर्थ, कितने पथ और कितने पेड़ोंके नीचे अनेक दिन कट गये—"

"यह समझता हूँ, पर बैठकोंमें साधुओंकी आँखोंकी दृष्टिका विवरण तो तुमने

बताया ही नहीं, कमलकला !"

देवजी हँस पड़ी। बोली, "बाबाजी लोगोंकी दृष्टि अतिशय निर्मल है, उनके बारेमें अभद्रताकी बातें नहीं करना चाहिए गुसाईं।"

"नहीं-नहीं, अभद्रता नहीं। अतिशय भद्राके साथ उनकी कहानी सुनना चाहता हूँ कमलकला।"

इस दफा वह नहीं हँसी, पर रुकी हुई हँसी छिपा भी न सकी। बोली, "जो बाबाजी भ्रम करते हैं उनसे सब बातें खोलकर नहीं कही जातीं, हमारे वैष्णव शास्त्रमें मनाही है।"

"तो रहने दो। उन बातोंका काम नहीं, पर एक बात बताओ। गुसाईंजी द्वारिकादास कहाँ मिले ?"

कमलकलाने दाँतोंतले जीभ काटकर और कपालपर हाथ टेककर कहा, "मजाक नहीं करना चाहिए, वे मेरे गुरुदेव हैं गुसाईं।"

"गुरुदेव ! तुमने उन्हींसे दीक्षा ली है ?"

"नहीं, दीक्षा तो नहीं ली है, पर वे उतने ही पूजनीय हैं।"

"पर इतनी सारी वैष्णवियाँ—सेवादासियाँ क्या—"

कमलकलाने फिर जीभ काटकर कहा, "वे सब मेरी ही तरह उनकी शिष्या हैं। उनका भी उन्होंने ही उद्धार किया है।"

"निश्चय ही किया है पर 'परकीया साधना'—या कुछ ऐसी ही जो एक साधना-पद्धति तुम लोगोंकी है—उसमें तो कोई दोष नहीं—"

वैष्णवीने मुख रोककर कहा, "तुम लोगोंने सिर्फ दूर रहकर हमारा हँसी मजाक ही उड़ाया है, नजदीक आकर कभी कुछ देखा तो नहीं, इसीलिए अनायास व्यंग्य कर सकते हो। हमारे बड़े गुसाईंजी संन्यासी हैं, उनका उपहास करनेसे पाप होता है नूतन गुसाईं,—ऐसी बातें फिर कभी जबानपर मत लाना।"

उसकी बातोंसे और गम्भीरतासे कुछ हतप्रभ हो गया। वैष्णवीने यह लक्ष्य कर जरा मुस्कराते हुए कहा, "दो दिन हम लोगोंके पास यहीं रहो न गुसाईं। वैसा करके गुसाईंजीके लिए ही नहीं कह रही हूँ, मुझे तो तुम प्यार करते हो, और कभी यदि मुलाकात न हो तो कम-से-कम यह तो देख जाओ कि कमलकला सचमुचमें क्या लेकर संसारमें रह रही है। पतीनको मैं आज भी नहीं भूली हूँ,—दो दिन रहो, मैं कहती हूँ कि तुम यथार्थमें खुश होगे।"

चुप रहा। इन लोगोंके बारेमें एकदम ही कुछ न जानता होऊँ, सो बात नहीं है। सहसा वैष्णवकी कहकी प्यारकी याद आ गई। किन्तु मज़ाक करनेकी मन और प्रवृत्ति नहीं थी। रतीनके प्रायश्चित्तकी घटना सारी आलोचनाके बीच रह-रह कर फिर मुझे उन्मना कर देती थी।

वैष्णवीने अचानक प्रश्न किया, "क्यों गुसाईं, इस उमरतक भी सचमुच तुमने कभी किसीको प्यार नहीं किया?"

"तुम्हारा क्या खयाल होता है कमललता?"

"मेरा खयाल होता है, नहीं। तुम्हारा मन अलखी बैरागीका मन है—उदासीनका—शिवजीकी तरह। तुम कभी किसी बन्धनको नहीं मानोगे।"

मैंने हँसकर कहा, "शिवजीकी उपमा तो अच्छी नहीं है कमललता, पर वो सुननेमें बहुत-कुछ गाली जैसी है। मेरा प्रेमपात्र सचमुचमें ही यदि कहीं कोई हो तो उसके कानोंमें इसकी भनक पड़नेपर अनर्थ हो जायगा।" वैष्णवी हँसी, बोली, "डरकी कोई बात नहीं गुसाईं, वास्तवमें यदि कोई होगी, तो मेरी बातका वह विश्वास नहीं करेगी और तुम्हारी मधुमिश्रित भाषाको भी वह जीवन भर नहीं पकड़ सकेगी।"

"तो फिर उसे दुःख किस बातका? हो न भाषाकी, परन्तु उसके निकट तो बाती जली रहेगी?"

वैष्णवीने सिर हिलाकर कहा, "ऐसा नहीं होता गुसाईं। छलका स्थान सत्य कभी नहीं ले सकता। वे भले ही न समझें, कारण भले ही उनके लिए स्पष्ट न हो तो भी उनका अन्तर निरन्तर अभुक्त ही रहेगा। मिथ्याका काण्ड तो देखते ही हो इसी तरह इस अखाड़ेमें न जाने कितने लोग आये। पर पथ जिनके लिए सम नहीं है, उनकी सारी साधना जलकी धाराके तलकी सूखी बालूकी तरह हमेशा ही अलग-अलग रही है, कभी एक नहीं हुई।"

कुछ ठहर कर वह मानो अचानक मन ही मन बोल उठी, "वे रसके मर्मतक तो पहुँचते नहीं, इसीलिए प्राणहीन निर्जीव मूर्तिकी निरर्थक सेवा करते करते उनका जी दो दिनमें ही ऊब उठता है,—सोचते हैं कि यह किस मोहके अंध-कारमें भटकते दिन-रात ठगाते हुए मरे जा रहे हैं। ऐसे लोगोंको देखकर ही तुम लोग हमारा उपहास करना सीखते हो —पर मैं यह क्या अण्ड-बण्ड बातें बक रही हूँ गुसाईं, इस सब असंलग्न प्रलापकी एक बात भी तुम नहीं समझोगे। पर

यदि तुम्हारी कोई ऐसी है, तो तुम उसे मनसे ही भूल जाओ, पर वह तुम्हें नहीं भूल सकेगी, और न कभी उसकी आँखोंका पानी ही सूखेगा।"

मैंने स्वीकार किया कि उसके वक्तव्यका प्रथम अंश मैंने समझा, पर अन्तिम अंशके प्रतिवादमें कहा, "तुम क्या मुझसे यही कहना चाहती हो कमलकला, कि मुझको प्यार करनेका नाम ही है दुःख पाना?"

"दुःखकी बात तो नहीं कही गुसाईं कही है आँखोंके पानीकी बात।"

"पर कमलकला, ये दोनों तो एक ही हैं सिर्फ शब्दोंका हेर-फेर है।"

वैष्णवीने कहा, "नहीं गुसाईं, ये दोनों एक नहीं हैं। न तो शब्दोंका ही हेर-फेर है और न भावका ही। औरतें न इससे डरती ही हैं, और न उससे बचना ही चाहती हैं। पर तुम समझोगे कैसे?"

"अब कुछ नहीं समझूँगा तो फिर मुझसे यह सब कहती ही क्यों हो?"

"बिना कहे रहा भी नहीं जाता जी। प्रेमकी वास्तविकताको लेकर मर्दोंका दल जब अपनी बड़ाई किया करता है, तब सोचती हूँ कि हमारी जाति उनसे अच्छा है। तुम लोगोंके और हम लोगोंके प्यारकी प्रकृति ही भिन्न है। तुम लोग चाहते हो विस्तार और हम चाहती हैं गम्भीरता, तुम लोग चाहते हो उन्माद और हम चाहती हैं शान्ति। जानते हो गुसाईं, कि प्रेमके नशेमें हम भीतर ही भीतर कितना डरती हैं। उसके उन्मादसे हमारे हृदयकी धड़कन नहीं रुकती।"

मैं कुछ प्रश्न करना चाहता था, किन्तु उसने मेरी ओर ध्यान ही नहीं दिया और भावोंके आवेगमें बोलना जारी रक्खा, "यह हमारा सुख भी नहीं है, हमारा आनन्द भी नहीं है। यह दौड़-धूपकी चंचलता जिस दिन रुकती है, केवल उसी दिन हम निःश्वास छोड़कर आराम पाती हैं। जो जी नये गुसाईं, प्रेमकी बड़ीसे बड़ी प्राप्ति, स्त्रियोंके लिए, निःसंशयकी भरोसा और कुछ नहीं है। पर यही चीज तुम लोगोंसे कोई कभी नहीं पाती।"

"यह निश्चयपूर्वक जानती हो, कि नहीं पाती?"

वैष्णवीने कहा, "निश्चयपूर्वक जानती हूँ। इसीलिए तो तुम्हारी बड़ाई मुझे मान नहीं होती।"

आश्चर्य हुआ। कहा, "तुम्हारे निकट बड़ाई तो कभी नहीं की कमलकला।"

उसने कहा, "जान-बूझकर नहीं की, पर तुम्हारा यह उदासीन वैरागी मन,

जगत्‌में इससे बढ़कर अहंकारसे भरा हुआ और भी कुछ है क्या ?"

"पर इन दो दिनोंमें ही तुमने मुझे इतना कैसे जान लिया ?"

"जान गई, क्योंकि तुम्हें प्यार जो किया है।"

सुनकर मन ही मन कहा, तुम्हारे मुख और आँखोंके आँसुओंका मर्म इतनी देर बाद अब समझा हूँ कमललता ! मालूम होता है, अविश्राम पूजा और इसकी आराधनाका परिणाम ऐसा ही होता है।

"प्यार किया है, यह क्या सच है कमललता ?"

"हाँ सच है।"

"पर तुम्हारा जप-तप, तुम्हारा कीर्तन, तुम्हारी रात-दिनकी ठाकुर-सेवा,—इन सबका क्या होगा, बताओ ?"

वैष्णवीने कहा, "तब ये सब मेरे लिए और भी सच, और भी सार्थक हो उठेंगे। चलो न गुसाईं, सब-कुछ छोड़-छाड़कर दोनों जने रास्तेपर निकल पड़ें।'

मैंने सिर हिलाकर कहा, "यह नहीं होगा कमललता, कल मैं जा रहा हूँ। पर जानेके पहले गौहरके बारेमें जाननेकी इच्छा होती है।"

वैष्णवीने सिर्फ निःश्वास छोड़कर कहा, "गौहरके बारेमें ? नहीं, उसे सुननेका तुम्हारा काम नहीं। सचमुच ही कल जाओगे ?"

"हाँ, सच ही कल जाऊँगा।"

क्षणभरके लिए स्तब्ध रह कर वैष्णवीने कहा, "किन्तु इस आश्रममें यदि तुम फिर कभी आओगे गुसाईं, तो कमललताको न देख पाओगे।"



## ८

इस विषयमें सन्देह न था कि अब यहाँ एक क्षण रहना भी उचित नहीं। पर उसी समय मानो कोई आड़में खड़ा होकर आँख बन्द कर इशारेसे निषेध करता है। कहता है 'जाओगे क्यों ? यही सोचकर तो आये थे कि दस-सात दिन रहेंगे—रहो न। तकलीफ तो कुछ है नहीं।'

रातको बिछौनेपर लेटा हुआ सोच रहा था कि ये कौन हैं जो एक ही शरीरमें वास करके एक ही वक्त ठीक उल्टी राय देते हैं। किसकी बात ज्यादा सच है ? कौन ज्यादा अपना है ? विवेक, बुद्धि, मन प्रवृत्ति,—ऐसे ही जाने कितने नाम हैं, इनकी न जाने कितनी दार्शनिक व्याख्याएँ हैं, पर सबकी व्याख्या भी

कौन निःसंशय प्रतिष्ठित कर सका है ? जिनको सोचता हूँ, कि अच्छा है, इच्छा आकर बाहिर पैर बढ़ानेमें बाधा क्यों डालती है ? अपने ही अन्दरके इस विरोध, —द्वन्द्वका छोर क्यों नहीं होता ? मन कहता है कि मेरा यहां आना ही श्रेयस्कर है, अन्य जाना ही कल्याणकारी है। तो फिर दूसरे ही क्षण उस मनकी दोनों आँखोंमें आँसू क्यों भर आते हैं ? बुद्धि, विवेक, प्रवृत्ति, मन, इन सब बातोंकी सृष्टि करके सभी सान्त्वना कहाँ रह जाती है ?

फिर भी जाना ही चाहिए, पीछे हटनेसे काम नहीं चलेगा। और सो भी चुप ही। यही सोचने लगा कि इस जानेको कैसे संपन्न करूँ। बचपनका एक रास्ता जानता हूँ वह है गायब हो जाना। किसीको बाकी नहीं छोड़कर जानेकी छुट्टी दिलाना नहीं कारणका प्रदर्शन नहीं, प्रयोजनका,—कर्तव्यका विस्तृत विवरण नहीं सिर्फ मैं था और अब मैं नहीं हूँ, इस तरह घटनाके आविष्कारका भार उन लोगोंपर छोड़ देना जो पीछे रह गये हैं, बस। निश्चय कर लिया कि अब सोना तो होगा नहीं, ठाकुरजीकी मंगलआरती शुरू होनेके पहले ही अन्धकारमें शरीर ढककर प्रस्थान कर दूँगा। पर दिक्कत है कि पूँटूके दहेजका रुपया छै सैकड़ेमेंसे कमललताके पास है। लेकिन उसे रहने दो। कलकत्तेसे, और नहीं तो बर्मासे चिट्ठी भेज दूँगा, उससे एक काम यह भी होगा कि जबतक उन्हें कौसम न देगी तबतक कमललताको बाध्य होकर यहीं रहना पड़ेगा, पथ-निरापद जानेका सुयोग नहीं मिलेगा। जो कुछ रुपये मेरे कुरतेकी जेबमें पड़े हैं, वे कलकत्तेतक पहुँचनेके लिए काफी हैं।

बहुत रात इसी तरह कट गई। चूँकि बार-बार संकल्प किया था कि सोऊँगा नहीं शायद इसी कारण न जाने कब सो गया। पता नहीं कि कितनी देरतक सोया, पर अचानक ऐसा लगा कि स्वप्नमें गाना सुन रहा हूँ। एक बार खयाल किया कि रातका त्योहार शायद अभीतक समाप्त नहीं हुआ है, फिर सोचा कि शायद प्रभुकी मंगलआरती शुरू हो गई है, पर आँखोंके पलकोंका सुनिश्चित हुआ निर्णय नहीं है। असम्पूर्ण अपरितृप्त निद्रा टूट कर भी नहीं टूटती, आँखें खोलकर देखा भी नहीं जा सकता। किन्तु, कानोंमें प्रभातीके सुरमें मीठे कण्ठका गाया धीमा आह्वान पहुँचा :

जागिए गोपाल लाल, पंछी बन बाजे।
रजनीको अन्त भयो, दिनने पट खोले॥

"गुसाईंजी, और कितनी देरतक सोओगे ! उठो ।"

बिछौनेपर उठ बैठा । मसहरी उठाई, पूर्वकी खिड़की खुली हुई है—सामनेकी आम्र-शाखाओंमें पुष्पित लवंग-मंजरीके कई बड़े-बड़े गुच्छ नीचेतक झूल रहे हैं । उनकी संधोंमेंसे दिखाई दिया कि आकाशमें कई जगह हल्के लाल रंगका आभास है, जैसे अँधेरी रातमें सुदूर ग्रामके अन्तमें आग लग गई हो ।—मनमें कहीं कुछ व्यथा-सी होने लगी । कुछ चमगीदड़ उड़ करके अपने आवासों-को लौट रहे हैं । उनके पंखोंकी फड़फड़ाहट बार-बार कानोंमें आने लगी । ऐसा लगने लगा कि रात्रि खत्म हो रही है । यह नीलकण्ठों, बुलबुलों और श्यामा पक्षियोंका देश है । मानो, यह उनकी राजधानी 'कलकत्ता शहर' है और यह निपाक बकुल-वृक्ष (मौलसिरी) उनके लेन-देन और काम-काजका 'बड़ा बाजार' है जहाँ दिनके वक्तकी भीड़ देखकर अवाक् हो जाना पड़ता है । तरह-तरहकी शक्लें, तरह-तरहकी भाषा और रंग-बिरंगी पोशाकका बहुत ही विचित्र समावेश है । रातको अखाड़ेके चारों ओरसे वनमें डाल-डालपर उनके आश्रित पड़े हैं । नींद खुल जानेकी आहट कुछ-कुछ पाई गई । उससे मालूम हुआ कि मानो हाथ-मुँह धोकर वे तैयारी कर रहे हैं । अब सारे दिन चलनेवाले नाच-गानका महोत्सव शुरू होगा । वे सब वनस्थलके उस्ताद हैं जो थकते भी नहीं और कण्ठ रस भी बन्द नहीं करते । भीतर वैष्णवोंका कीर्तन शायद कभी बन्द भी हो जाय, परन्तु बाहर इन सबके बन्द होनेकी सम्भावना नहीं है । यहाँपर छोटे बड़े, भले-बुरेका विचार नहीं है । इच्छा और समय चाहे हो या न हो, गाना तुम्हें सुनना ही पड़ेगा । इस देशकी, मालूम होता है, यही व्यवस्था है, यही नियम है । याद आया, कल सारी दोपहरी-भर पीछेके बाँसके वनमें दो पपीहोंके उच्च गलेकी 'पिया-पिया' पुकारकी अविश्रान्त होड़से मेरी दिवा निद्रामें काफी विघ्न हुआ था, इसपर मेरी ही तरह क्षुब्ध हुआ कोई बन-काक नदी-किनारेके ऊपर और भी कठोर कण्ठसे बार-बार उनका तिरस्कार करके भी उन्हें चुप नहीं कर सका था । मालूम पड़ता था कि इस देशमें मोर नहीं हैं नहीं तो उनके इस उत्सवके अखाड़ेमें आ पहुँचनेपर तो मनुष्य टिक ही नहीं पाता । जो कुछ भी हो दिनका उपद्रव अब भी शुरू नहीं हुआ था । शायद और भी थोड़ा-सा निर्विघ्न सो सकता, किन्तु इसी समय गत रात्रिका संकल्प याद आ गया । परन्तु, अब चुपचाप खिसक चलनेका भी मौका नहीं रहा, महरियोंकी

छटपटाते काम बिगड़ चुका था। नाराज होकर बोला, "मैं 'गोपाल' भी नहीं हूँ और मेरे बिछौनेमें आग भी नहीं है। इस समय आधी रातको सोतेसे जगानेकी मदद करो तो क्या जरूरत थी!"

वैष्णवीने कहा, "रात कहाँ है गुसाईं, तुम्हारी तो आज सुबहकी गाड़ीसे कलकत्ते जानेकी बात थी! मुँह-हाथ धो लो, मैं चाय तैयार कर लाती हूँ। नहाना नहीं। आदत नहीं है, बीमार पड़ सकते हो।"

"हाँ, बीमार पड़ सकता हूँ। सुबहकी गाड़ीमें जब मेरी इच्छा होगी चला जाऊँगा, पर यह तो बताओ कि तुम्हें इस विषयमें इतना उत्साह क्यों है!"

उसने कहा, "और किसीके उठनेके पहले मैं तुम्हें बड़े रास्तेतक पहुँचा आना चाहती हूँ गुसाईं।" उसका चेहरा स्पष्ट नहीं दिखाई दिया, पर बिखरे हुए बालोंकी ओर देखकर कमरेकी इतनी कम रोशनीमें भी यह जान गया कि वे गीले हैं, स्नानसे निबटकर वैष्णवी तैयार हो गई है।'

"मुझे पहुँचाकर फिर आश्रममें ही लौट आओगी न?"

वैष्णवीने कहा, "हाँ।"

रुपयोंकी उस छोटी-सी थैलीको बिछौनेपर रख उसने कहा, "यह रहा तुम्हारा बैग। रास्तेमें होशियारी रखना,—इसे एक बार देख लो।"

एकाएक कुछ कहनेके लिए शब्द न सूझे। फिर कहा, "कमललता, तुम्हारा इस रास्तेपर आना मिथ्या है। एक दिन तुम्हारा नाम था उषा, आज भी वही उषा हो,—जरा भी नहीं बदल सकी हो।"

"क्यों, बताओ?"

"तुम भी कहो कि मुझसे रुपये गिननेके लिए क्यों कहा? गिन सकता हूँ पर क्या तुम सच समझती हो? जो कहते कुछ और हैं और करते कुछ और हैं उन्हें कपटी कहते हैं। जानेके पहले मैं बड़े गुसाईंजीसे शिकायत कर जाऊँगा कि आश्रमके खातेसे तुम्हारा नाम काट दें। तुम वैष्णव-समाजके लिए कलंक हो।"

वह चुप रही। मैं भी क्षणभर मौन रहकर बोला, "आज सुबह मेरी जानेकी इच्छा नहीं है।"

"नहीं है? तो थोड़ी देर और सो जाओ। उठनेपर मुझे खबर देना —

"पर तुम अभी क्या करोगी?"

"मुझे काम है। फूल चुनने जाऊँगी।"

"इस अन्धकारमें! डर नहीं लगता?"

"नहीं डर किसका! तुम्हारी पूजाके फूल मैं ही चुनकर लाती हूँ। नहीं उन लोगोंको बड़ी तकलीफ होती है।"

'उन लोगों'के माने अन्यान्य वैष्णवियाँ। यहाँ दो दिन रहकर यह कर रहा था कि इसकी आड़में रहकर मठका समस्त गुरु-भार कमललता अके पालन करती है। सब व्यवस्थाओंमें उसका कर्तृत्व है सबके ऊपर, किन्तु स्नेह सौजन्यसे और सर्वोपरि अविनय कर्मकुशलतासे यह कर्तृत्व इतनी सहज गु प्रवहमान है कि कहीं भी ईर्ष्या-विद्वेषका कण-मात्र भी सिर नहीं उठाने पाता यह सोचकर मुझे भी क्षोभ हुआ कि यही आश्रम-वासी आज उस व्याकुलताके साथ 'जाऊँ जाऊँ' कर रही है। यह कितनी बड़ी दुर्घटना है कित बड़ी निरुपाय दुर्गतिमें इतने निश्चिन्त नर-नारी गिर पड़ेंगे। इस मठमें सिर्फ दिनसे हूँ, पर न जाने कैसा एक आश्चर्य अनुभव कर रहा हूँ,—ऐसा मनोभ हो गया है कि मानो इसकी आन्तरिक शुभाकांक्षा चाहे बिना रह ही न सकता। सोचा, लोग यह गलत कहते हैं कि इनको सिर्फ आश्रम है औ यहाँ सभी समान हैं। पर यह मानो आँखोंके सामने ही देखने लगा कि एकके अभावमें किस प्रकार ताशके घरकी तरह समस्त आयतन ही विधि-विधानों विश्लिष्ट-विच्छिन्न होकर टूट सकता है। कहा, "और यहीं सोऊँगा कमललत चलो, तुम्हारे साथ चलकर फूल चुन लाऊँ।"

वैष्णवीने कहा "तुमने स्नान नहीं किया है, कपड़े भी नहीं बदले हैं,— तुम्हारे छुए हुए फूलोंसे पूजा होगी?"

मैंने कहा, "फूल मत तोड़ने देना, पर डालको नीचा कर पकड़ने तो दोगी यह भी तुम्हारी सहायता होगी।"

वैष्णवीने कहा "डाल नीची करनेकी जरूरत नहीं होगी, छोटे-छोटे पे हैं,—मैं खुद ही कर लेती हूँ।"

कहा "अपने काम साथ रहकर सुख-दुखकी दो-चार बातें तो कर सकोगी इसमें भी तुम्हारी मेहनत कम होगी।"

इस बार वैष्णवी हँसी। बोली, "एकाएक इतना दरद हो आया गुसाईं अच्छा, चलो। मैं डलिया ले आऊँ, इतनेमें तुम हाथ-मुँह धोकर कपड़े बदल लो।"

तरफ उत्सुक नहीं हुई, अन्तमें चुप हो रहा ।

वैष्णवीने भीतर प्रवेश किया, साथ ही मैंने भी । धूप तोड़ते हुए उसने खुद ही कहा, "मैं तुममें ही हूँ गुसाईं । जिनके पाद-पद्मोंमें अपनेको निवेदन कर दिया है वे दासीका कभी परित्याग नहीं करेंगे ।"

सन्देह हुआ कि अर्थ काफी साफ नहीं है, पर यह कहनेका साहस भी नहीं हुआ कि स्पष्ट करके कहो । वह मृदु स्वरसे गुनगुनाने लगी—

गलेमें तमाम माणिकोंकी मंजु मालायें डालूँगी,
और कानोंमें नवकुंडल, श्याम-गुण-यशके धारूँगी ।
श्यामके ही अनुराग-रँगे, पीत पट सुन्दर पहनूँगी,
योगिनी बन करके बन बन, और पथ पथपर भटकूँगी ॥
कहे यदुनाथदास—

गीत रोकना पड़ा । कहा, "यदुनाथदासको रहने दो, उधर लक्ष्मीकी आवाज सुन रही हो, सोयेगी नहीं ?' उसने मेरी ओर देखकर मृदु हास्यसे फिर शुरू कर दिया—

धर्म और कर्म सभी जावें, नहीं डरती हूँ मैं इससे ।
कहीं इस चक्करमें पड़कर, हाथ धो बैठूँ प्रीतमसे ॥

"अच्छा, नये गुसाईं, जानते हो कि बहुत-से भले आदमी औरतोंका गाना नहीं सुनना चाहते, उन्हें बहुत दुःख लगता है ?"

मैंने कहा, "जानता हूँ । किन्तु मैं उन 'भले आदमियों'में नहीं हूँ ।"

"तो गाना डालकर मुझे रोका क्यों ?"

"उधर तो अधर आरती शुरू हो गई है—तुम्हारे न रहनेसे उसमें कमी रह जायगी ।"

"यह मिथ्या छलना है गुसाईं ।"

"छलना क्यों है ?'

"क्यों, सो तुम भी जानते हो । पर यह बात तुमसे कही किसने कि मेरे न रहनेपर ठाकुरजीकी सेवामें सचमुच ही कमी हो सकती है ? इसपर क्या तुम विश्वास करते हो ?"

"करता हूँ । मुझे किसीने कहा नहीं कमललता, मैंने खुद अपनी आँखोंसे

देखा है ।"

उसने और कुछ नहीं कहा, न जाने कैसे अन्यमनस्क भावसे क्षणकाल तक मेरे मुँहकी ओर ताकती रही और उसके बाद फूल तोड़ने लगी ।

डलिया भर जानेपर बोली, "बस, अब और नहीं ।"

"गुलाब नहीं चुने ?"

"नहीं, उन्हें हम नहीं तोड़तीं यहींसे भगवान्‌को निवेदन कर देती हैं चलो, अब चलें ।"

उजाला हो गया है । पर यह मठ ग्रामके एकान्तमें है,—इधर कोई ज्यादा आता-जाता नहीं, इसलिए तब भी यह पथ जन-हीन था और अब भी है चलते-चलते एक बार फिर वही प्रश्न किया, 'तुम क्या सचमुच यहाँसे चली जाओगी ।"

"बार-बार यह बात पूछनेसे तुम्हें क्या लाभ होगा गुसाईं ?"

इस बार भी जवाब न दे सका, सिर्फ अपने-आपसे पूछा, सच तो है, बार बार यह बात क्यों पूछता हूँ ?—इससे मेरा काम ?

मठमें लौटकर देखा कि इस बीच सभी लोग जागकर दैनिक कार्योंमें लग गये हैं । उस वक्त झालरीकी आवाजसे व्यस्त होकर वृथा ही जल्दी मचाई थी मालूम हुआ कि वह मंगल-आरती नहीं थी सिर्फ ठाकुरजीकी निद्रा भंग करनेका बाजा था । वह उन्हें ही सुहाता है ।

हम दोनोंको अनेकोंने देखा, पर किसीके भी देखनेमें कुतूहल नहीं था कम-उम्र होनेके कारण सिर्फ पद्मा एक बार मुस्कराई और फिर मुँह नीचा कर लिया । वह ठाकुरजीकी माला गूँथती है । उसके पास डलिया रखकर कमललताने सस्नेह कौतुकसे तर्जन करके कहा, "हँसी क्यों कलमुँही ?"

किन्तु उसने मुँह ऊपर नहीं उठाया । कमललताने ठाकुरजीके कमरेमें प्रवेश किया, और मैं भी अपने कमरेमें दाखिल हुआ ।

स्नान और आहार यथारीति और यथासमय सम्पन्न हुआ । ग्रामकी गाड़ीसे मेरे जानेकी बात थी । बैष्णवीको खोजने गया तो देखा कि वह ठाकुरजीके कमरेमें है और उन्हें सजा रही है । मुझे देखते ही बोली, "नये गुसाईं, यदि आये हो तो कुछ मेरी सहायता भी करो । पद्मा सिरदर्द लेकर पड़ी है और लक्ष्मी-सरस्वती दोनों बहिनोंको एकाएक बुखार आ गया है, क्या होगा कुछ समझमें

नहीं जाता। वाल्मी रंगके इन दो कपड़ोंमें सुन्दर लाल हो न गुसाईं।"

अतएव ठाकुरके कपड़ोंमें सुन्दर बाल्ने बैठ गया। उस दिन जाना न हो सका। दूसरे दिन भी नहीं और उसके बादवाले दिन भी नहीं। मैं बड़े सबेरे वैष्णवीके फूल तोड़नेका साथी बन गया। प्रभातमें, मध्याह्नमें, सन्ध्याको,—कुछ-कुछ काम वह मुझसे करा ही लेती है। इसी प्रकार स्वप्नकी तरह दिन कटने लगे। सेवामें, सहयोगतामें, आनन्दमें, आराधनामें, पूजोंमें, गन्धमें, कीर्तनमें, पक्षियोंके गानमें,—कहीं भी कोई छिद्र नहीं, फिर भी रह-रहकर मन बीच-बीचमें सजग हो भर्त्सना कर उठता है कि यह क्या खिलवाड़ कर रहे हो! बाहरके सारे सम्बन्ध तोड़कर इन थोड़े-से निर्जीव खिलौनोंके पीछे यह कैसा पागलपन कर रहे हो! इतनी बड़ी आत्म-वंचनामें मनुष्य जीवित कैसे रहता है! फिर भी यह अच्छा लगता है, 'चलूँ चलूँ' करके भी पैर नहीं बढ़ा पाता। इस तरफ मलेरिया कम है, फिर भी इस समय अनेक लोग ज्वरग्रस्त हो रहे हैं। गौहर सिर्फ एक दिन आया था, फिर नहीं आया। उसकी खोज-खबर लेनेका समय भी नहीं निकाल पाता! यह मेरी दशा अच्छी हुई!

सहसा मन भय और धिक्कारसे भर गया,—यह मैं कर क्या रहा हूँ! संगति-दोषसे क्या एक दिन यह सब सत्य मान बैठूँगा! स्थिर किया, अब नहीं, चाहे कुछ भी क्यों न हो, कल यह जगह छोड़कर मुझे भागना ही पड़ेगा।

हर रोज रातके अन्तमें वैष्णवी आकर जगा देती है। प्रभातीके स्वरमें वैष्णव कवियोंका नींद उड़ा देनेवाला वह गीत भक्ति और प्रेमका कितना करुण आवेदन होता है! हठात् उत्तर नहीं देता, कान लगाकर सुनता रहता हूँ। आँखोंके कोनोंमें आँसू आ जाना चाहते हैं। मसहरी उठाकर जब वह खिड़की और दरवाजा खोल देती है तब नाराज होकर उठ बैठता हूँ, और मुँह धो कपड़े बदलकर साथ चल देता हूँ।

कई दिनोंकी आदतकी वजहसे आज अपने-आप ही नींद खुल गई। कमरेमें अँधकार है। एक बार ऐसा लगा कि रात अभी खत्म नहीं हुई है, परन्तु फिर सन्देह हुआ। बिछौना छोड़कर बाहर आया,—देखता हूँ कि रात कहाँ है, सबेरा हो गया है। किसीके खबर देते ही कमललता आकर खड़ी हो गई। उसका ऐसा म्लान अप्रफुल्ल चेहरा इसके पहले नहीं देखा था।

मैंने पूछा, "तुम्हारी तबीयत क्या अच्छी नहीं है?"

उसने म्लान हँसी हँसकर कहा, "गुसाईं, आज तुम जीत गये।"

"क्यामो कैसे ?"

"तबीयत आज वैसी अच्छी नहीं वक्तपर नहीं उठ सकी।"

'तो आज फूल तोड़ने कौन गया ?"

आँगनके एक ओर एक अधमरे टगरके पेड़में कुछ थोड़े-से फूल लगे थे, उन्हींको दिखाकर बोली, "इस वक्त तो किसी तरह इन्हींसे काम चल जायगा।"

"पर ठाकुरके गलेकी माला ?"

"माला आज न पहना सकूँगी।"

सुनकर मन न जाने कैसा हो गया,—उन्हीं निर्जीव खिलौनोंके लिए! कहा, "नहाकर मैं तोड़ लाता हूँ।"

"तो आओ पर इतने सबेरे नहा नहीं सकोगे। बीमार पड़ जाओगे।"

"बड़े गुसाईंजी नहीं दिखाई देते ?"

वैष्णवीने कहा, "वे तो यहाँ नहीं, परसों अपने गुरुदेवसे मिलने नवद्वीप गये हैं।"

"कब लौटेंगे ?"

"यह तो पता नहीं गुसाईं।"

इतने दिनोंसे मठमें रहते हुए भी वैरागी द्वारिकादासके साथ घनिष्ठता नहीं हुई, कुछ तो मेरे अपने दोषसे और कुछ उनके निर्लिप्त स्वभावके कारण। वैष्णवीके मुँहसे सुनकर और अपनी आँखोंसे देखकर जान गया हूँ कि इस आश्रममें न कपट है, न अनाचार और न मास्सरी करनेका भाव। उनका अधिकांश समय अपने निर्जन कमरेमें वैष्णव धर्मग्रन्थोंके साथ व्यतीत होता है। इन लोगोंके धर्म-मतपर न मेरी आस्था है न विश्वास। पर इस व्यक्तिकी बातें इतनी नम्र, देखनेकी भंगी इतनी स्वच्छ, गम्भीर तथा विश्वास और निष्ठासे आद्यन्त ऐसी भरपूर रहती है कि उनके मत और पथके विरुद्ध आलोचना करनेमें सिर्फ संकोच ही नहीं बल्कि दुःख होता है। अपने आप ही यह समझमें आ जाता है कि यहाँ तर्क करना बिलकुल निष्फल है। एक दिन एक मामूली-सी दलील करने पर वे मुस्कुराते हुए इस तरह चुपचाप देखते रह गये कि कुण्ठाके मारे मेरे मुँहसे और शब्द ही न निकले। उसके बादसे ही मैं यथासाध्य उनसे बचकर चलता हूँ। फिर भी एक कुतूहल बना रहा। इच्छा थी कि जानेके पहले इतनी मारिकोंसे फिर

रहनेपर भी निरवच्छिन्न रसके अनुशीलनमें निमग्न रहनेपर भी, चित्तकी शान्ति और देहकी निर्मलताको अक्षुण्ण बनाये रखनेका रहस्य उनसे पूछ जाऊँगा। पर वह सुयोग इस यात्रामें अब शायद नहीं मिलेगा। मन ही मन सोचा कि फिर कभी यदि आना हुआ, तो देखा जायगा।

वैष्णवोंके मठोंमें भी ठाकुरजीकी मूर्तिको आम तौरपर ब्राह्मणके अलावा और कोई स्पर्श नहीं कर सकता, पर इस आश्रममें यह रीति नहीं है। ठाकुरका एक वैष्णव पुजारी बाहर रहता है, आज भी वह आकर यथारीति पूजा कर गया। पर ठाकुरकी सेवाका भार आज बहुत-कुछ मुझपर आ पड़ा। वैष्णवी बतलाती जाती है और मैं सब काम करता जाता हूँ, पर रह-रहकर सारा हृदय खिन्न हो उठता है। मुझपर यह कैसा पागलपन सवार हो रहा है! आज भी जाना बन्द रहा। अपनेको डपटकर यह कहकर समझाया कि जब इतने दिनोंसे यहाँ हूँ, तब इस विपत्तिके समय इन लोगोंको कैसे छोड़ जाऊँ? संसारमें कृतज्ञता नामकी भी तो कोई चीज है!

और भी दो दिन कट गये, किन्तु अब और नहीं। कमललता स्वस्थ हो गई है, पद्मा और लक्ष्मी-सरस्वती दोनों बहिनोंकी तबीयत भी ठीक हो गई है। द्वारिकादास कल आश्रमको लौट आये हैं, उनसे विदा माँगने गया। गुसाईंजीने कहा, "आज जाओगे गुसाईं? अब कब आओगे?"

"यह तो नहीं जानता गुसाईंजी।"

"लेकिन कमललता तो रो-रोकर अधमरी हो जायगी।"

यह जानकर मन ही मन बहुत बिगड़ा कि इनके कानोंमें भी हमारी बात पहुँच गई है। कहा, "वह क्यों रोने लगी?"

गुसाईंजीने जरा हँसकर कहा, "शायद तुम नहीं जानते?"

"नहीं।"

"उसका स्वभाव ही ऐसा है। किसीके चले जानेपर वह शोकमें अधमरी हो जाती है।"

यह बात और भी बुरी लगी। कहा, "जिसकी आदत ही शोक करनेकी है वह तो करेगा ही। मैं उसे रोक कैसे सकता हूँ?" पर यह कहा और उनकी आँखोंकी तरफ देखकर मुँह फेरा ही था कि देखा, मेरे पीछे कमललता खड़ी है।

द्वारिकादासने कुण्ठित स्वरमें कहा, "इसपर नाराज न होना गुसाईं, मुझ

है कि मैं तब तुम्हारी सेवा नहीं कर सकी और बीमार पड़कर तुमसे बहुत काम लिया, अनेक कष्ट भी दिये। वह कल मुझसे इसके लिए स्वयं ही दुःख प्रकट कर रही थी। और फिर वैष्णव-वैरागियोंके पास सेवा-सत्कार करने लायक है ही क्या! किन्तु अगर कभी तुम्हारा यहाँ आना हो तो भिखारियोंको दर्शन दे जाना। दे जाओगे न गुसाईं?"

सिर हिलाकर बाहर निकल आया, कमललता वहींपर वैसी ही खड़ी रही। पर अकस्मात् यह क्या हो गया! विदा लेनेके वक्त न जाने कितना क्या कहने और सुननेकी कल्पना कर रक्खी थी!—सब नष्ट कर दी। अनुभव कर रहा था कि चित्तकी दुर्बलताकी ग्लानि अन्तरमें धीरे-धीरे सञ्चित हो रही है, किन्तु स्वप्नमें भी नहीं सोचा था कि हँसता-खाता हुआ अतीन्द्रिय मन ऐसी अशोभन रूढ़तासे अपनी मर्यादा नष्ट कर बैठेगा!

नवीन आ पहुँचा। वह गौहरकी तलाशमें आया है, क्योंकि वह कलसे मकान पर नहीं लौटा है। बड़ा अचरज हुआ, "यह क्या नवीन, वह तो यहाँ भी अब नहीं आता!"

नवीन विशेष विचलित न हुआ। बोला, "तो किसी वन-जंगलमें घूम रहे होंगे, नहाना-खाना बन्द कर दिया है, अब कहीं साँपके काटनेकी खबर मिलेगी तो निश्चिन्त हुआ जायगा।"

"पर नवीन, उसकी तलाश करना तो जरूरी है।"

"मालूम है कि जरूरी है, पर तलाश कहाँ करूँ! बाबू, जंगलमें घूम घूमकर मैं अपनी जान तो दे नहीं सकता! पर वे कहाँ हैं? एक बार उनसे और पूछ लूँ।"

"'वे' कौन?"

"वही कमललता।"

"पर उसे क्या मालूम होगा नवीन?"

"वे नहीं जानतीं! सब जानती हैं।"

और ज्यादा बहस न करके मैं उत्तेजित नवीनको मठके बाहर ले आया। कहा, "वास्तवमें नवीन, कमललता कुछ नहीं जानती। खुद बीमार होनेके कारण वह तीन-चार दिनसे अखाड़ेके बाहर भी नहीं निकली।"

नवीनने विश्वास नहीं किया। नाराज होकर कहा, "नहीं जानतीं! वह

सब जानती है। वैष्णवी कौन-सा मंतर नहीं जानती!—वह क्या नहीं कर सकती! यदि कहीं वह नवीनके पल्ले पड़ी होती तो उसका आँख-मुँह मटकाना और कीर्तन करना सब बाहर निकाल देता। लोगोंने बाबूके इतने रुपये-पैसे मानों जादूसे उड़ा दिये!"

उसे शान्त करनेके लिए कहा, "कमललता रुपये लेकर क्या करेगी, नवीन? वैष्णवी है, मठमें रहती है, गाना गाकर, भीख माँगकर ठाकुर-देवताकी सेवा करती है। दो दफे दो मुट्ठी खाती ही तो है और क्या! इसलिए मुझे तो ऐसा नहीं लगा कि वह रुपयोंकी भिखारिणी है नवीन!"

नवीन कुछ ठंडा होकर बोला, "रुपयेके लिए नहीं—यह तो हम भी जानते हैं। देखनेमें भी वह भले घरकी लड़की जैसी लगती है। वैसा ही चेहरा और वैसी ही बातचीत। बड़े बाबाजी भी लोभी नहीं हैं, पर उन्होंने वैष्णवियोंका पूरा एक झुण्डका-झुण्ड जो पाल रखा है! ठाकुर-सेवाके नामपर उन लोगोंको हलुआ-पूरी और दूध-घी रोज चाहिये! नयनचाँद चक्रवर्तीके मुँह पर कुछ-कुछ सुनी है कि अखाड़ेके नाम बीस बीघा जमीन खरीदी गई है। कुछ भी नहीं रहेगा बाबू, जो कुछ है सब एक दिन वैरागियोंके पेटमें चला जायगा।"

कहा, "पर वह अखाड़ा शायद यह नहीं। और तुम्हारा वह नयन चक्रवर्ती भी तो कम नहीं है!"

नवीनने फौरन स्वीकार कर कहा, "यह ठीक है। वह बूढ़ा ब्राह्मण बड़ा धोखेबाज है। पर कहिए, विश्वास कैसे न करें! उस दिन चुपचाप मेरे ही लड़केके नाम दस बीघा जमीन दान कर दी। बहुत मना किया पर नहीं सुना। मानता हूँ कि बाप बहुत रख गया है, पर बाबू, इस तरह लुटानेसे कितने दिन चलेगा! एक दिन क्या कहा, जानते हैं? कहा, हम फकीरके बच्चे हैं, फकीरी तो हमसे कोई छीन नहीं लेगा! लीजिए, सुनिए इनकी बातें!"

नवीन चला गया। एक बातपर ध्यान गया। वह उसने एक बार भी न पूछा कि मैं किसलिए इतने दिनोंसे मठमें पड़ा हुआ हूँ। नहीं जानता कि पूछता तो मैं क्या कहता, पर मन ही मन शर्मिन्दा हुआ। उससे ही और एक खबर मिली कि कालिदास बाबूके लड़केका ब्याह बड़ी धूमधामसे हो गया। उसकी तारीखतक मुझे ख्याल ही न रहा।

नवीनकी बातोंपर मन ही मन विचार करते करते अकस्मात् ।

एक संदेह उठ खड़ा हुआ,—वैष्णवी किसलिए अभी जाना चाहती है ? कहीं उस मेरी मौसीवाले कुत्सित आदमीके डरसे तो नहीं, जो कण्ठी बदलकर पाये हुए पतित्वका दावा करता है ! और वह गौहर ! मेरे यहाँ रहनेके समयमें ही शायद इसीलिए वैष्णवीने उस दिन सकौतुक कहा था कि गुसाईं, मैं अगर तुम्हें पकड़कर रखे रहूँ तो वे नाराज नहीं होंगे। नाराज होनेवाले आदमी वे नहीं हैं। पर आज वह क्यों नहीं आया ? उसने अपने मन ही मन जाने क्या सोच लिया है। संसारमें गौहरको आसक्ति नहीं है, अपना कहनेको भी कोई नहीं है। रुपया-पैसा, धन-दौलत तो उसके लिए ऐसे हैं मानों उन्हें दूर फेंकनेपर ही उसे चैन मिलेगी। प्रेम अगर उसने किया भी हो तो इस डरसे वह मुँह खोलकर शायद किसी दिन कहेगा भी नहीं कि कहीं पीछे किसी अपराधका स्पर्श न हो जाय। वैष्णवी यह जानती है। उस अनासक्तिमय बाधासे चिरनिष्फल प्रयत्नके निष्फल चित्त-दाहसे इस पाप और लज्जाको सूखे हुए मनुष्यको बचानेके लिए ही शायद वह यहाँसे भाग जाना चाहती है। नवीन पक्ष गया है और मैं बकुलके नीचे बैठकर उस टूटी वेदीके ऊपर अकेला बैठा हुआ सोच रहा हूँ। घड़ी खोलकर देखी। यदि पाँच बजेकी ट्रेन पकड़ना है तो अब और देर नहीं की जा सकती। पर हर रोज न जाना ही इस तरह आदतमें शामिल हो गया था कि जल्दीसे उठकर चल देनेके लिए आज भी मन पीछे हटने लगा।

चाहे कहीं भी रहूँ, पूँटूके बहू-भातके समय पहुँचकर भात ग्रहण करनेका वादा किया था और भागे हुए गौहरको खोज आना मेरा कर्तव्य है। इनके निरर्थक अनावश्यक अनुरोध बहुत माने हैं, पर आज जब सच्चा कारण विद्यमान है तब मना करनेको कोई नहीं। देखा पद्मा आ रही है। करीब आकर बोली, "तुम्हें एक बार दीदी बुला रही हैं, गुसाईं।"

फिर लौट आया। आँगनमें खड़े होकर वैष्णवीने कहा, "कलकत्ते पहुँचनेमें तुम्हें रात हो जायगी, नये गुसाईं। ठाकुरजीका थोड़ा-सा प्रसाद रख रखा है, कमरेमें आओ।"

पहलेकी ही तरह सावधानीसे तैयारी की गई थी। बैठ गया। यहाँ खानेके लिए मनाने और जोर डालनेकी प्रथा नहीं है, आवश्यक होनेपर माँग लेना होता है। बाकी नहीं छोड़ा जाता।

चलनेके वक्त वैष्णवीने कहा, "नये गुसाईं, फिर आओगे न?"

"तुम रहोगी न?"

"तुम बताओ, मुझे कितने दिनतक रहना होगा?"

"तुम ही बताओ कि कितने दिनों बाद मुझे यहाँ आना होगा?"

"नहीं, वह मैं तुम्हें नहीं बताऊँगी।"

"न बताओ, पर एक दूसरी बातका जवाब दोगी, बोलो?"

इस बार वैष्णवीने जरा हँसकर कहा, "नहीं, वह भी मैं न दूँगी। इस समय तुम्हारी जो इच्छा हो सोच लो गुसाईं, एक दिन अपने आप ही उसका जवाब मिल जायगा।"

कई बार इन शब्दोंने जबानपर आना चाहा, कि अब तो वक्त नहीं है कमललता, कल जाऊँगा,—पर किसी भी तरह कह नहीं पाया। यही कहा कि "जाता हूँ।"

पद्मा निकट आकर खड़ी हो गई। कमललताकी देखादेखी उसने भी हाथ जोड़कर नमस्कार किया। वैष्णवीने उससे नाराज होकर कहा, "हाथ जोड़कर नमस्कार क्या करती है कलमुँही, पैरोंकी धूल लेकर प्रणाम कर।"

इस बातसे मानों मैं चौंक पड़ा। उसके मुँहकी ओर नजर करते ही देखा कि उसने दूसरी ओर मुँह फेर लिया है। तब और कुछ न कहकर मैं उनका आश्रम छोड़कर बाहर चल दिया।

## ९

आज बे-मन कलकत्ते पहुँचनेके लिए निकल पड़ा। उसके बाद इससे भी ज्यादा दुस्सह है बर्माका निर्वासन। वहाँसे लौटकर आनेका शायद समय भी न होगा और प्रयोजन भी न होगा। शायद यह आना ही अन्तिम आना हो। गिनकर देखा, दस दिन बाकी हैं। दस दिन जीवनके हिसाबसे कितने से हैं! तथापि, मनमें सन्देह नहीं रहा कि दस दिन पहले जो यहाँ आया था और आज जो विदा लेकर जा रहा है, दोनों एक नहीं हैं।

बहुतोंको खेदके साथ कहते हुए सुना है कि यह किसने सोचा था अमुक व्यक्ति ऐसा हो जायगा,—अर्थात्, अमुकका जीवन मानों सूर्यग्रहण और चन्द्रग्रहणकी तरह उनके अनुमानके पंचांगमें ठीक-ठीक मिलकर लिखा हुआ है,

